"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 26 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 24 जून 2016—आषाढ़ 3, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 जून 2016

क्रमांक ई-1-1/2016/एक/2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री नीलकंठ टीकाम, भा.प्र.से. (2008), उप सचिव, कौशल विकास, तकनीकी शिक्षा एवं रोजगार विभाग को अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक, उप सचिव, जल संसाधन विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड**, मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.

## विधि और विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 जून 2016

क्रमांक 5525/628/21-ब/2016.—भारतीय क्रिश्चियन विवाह अधिनियम, 1872 (क्र. 15 सन् 1872) की धारा 6 तथा 9 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन, धर्म-कर्म कराने वाले (मिनिस्टर ऑफ रिलीजन) रेव्ह. श्री आदित्य सेन्दूर, भिलाई को छत्तीसगढ़ राज्य के दुर्ग जिले में :—

1. विवाह अनुष्ठापित कराने और
2. भारतीय क्रिश्चियनों (ईसाईयों) के बीच होने वाले विवाहों के प्रमाण-पत्र देने हेतु छत्तीसगढ़ राज्य के दुर्ग जिले के लिए अनुज्ञप्ति मंजूर करता है.

No. 5525/628/21-B/2016.—In exercise of the powers conferred by Section 6 and 9 of the Indian Christian Marriage Act 1872 (No. 15 of 1872), the State Government is pleased to grant license to (Minister of Religion) Rev. Shri Aditya Sendur, Christian Community Church, Bhilai for District Durg of Chhattisgarh State :—

1. to Solemnize Marriage ; and
2. to grant Certificate of marriages solemnised between the Indian Christians.

नया रायपुर, दिनांक 6 जून 2016

क्रमांक 5527/397/21-ब/2016.—भारतीय क्रिश्चियन विवाह अधिनियम, 1872 (क्र. 15 सन् 1872) की धारा 6 तथा 9 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन, धर्म-कर्म कराने वाले (मिनिस्टर ऑफ रिलीजन) रेव्ह. पास्टर राहुल मसीह, गुड न्यूज सेंटर चर्च, बिरगांव को छत्तीसगढ़ राज्य के रायपुर जिले में :—

1. विवाह अनुष्ठापित कराने और
2. भारतीय क्रिश्चियनों (ईसाईयों) के बीच होने वाले विवाहों के प्रमाण-पत्र देने हेतु छत्तीसगढ़ राज्य के रायपुर जिले के लिए अनुज्ञप्ति मंजूर करता है.

No. 5527/397/21-B/2016.—In exercise of the powers conferred by Section 6 and 9 of the Indian Christian Marriage Act, 1872 (No. 15 of 1872), the State Government is pleased to grant license to (Minister of Religion) Rev. Pastor Rahul Masih, Good News Center Church, Birgaon for District Raipur of Chhattisgarh State :—

1. to Solemnize Marriage ; and
2. to grant Certificate of marriages solemnised between the Indian Christians.

नया रायपुर, दिनांक 6 जून 2016

क्रमांक 5529/3004/21-ब/2016.—भारतीय क्रिश्चियन विवाह अधिनियम, 1872 (क्र. 15 सन् 1872) की धारा 6 तथा 9 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन, धर्म-कर्म कराने वाले (मिनिस्टर ऑफ रिलीजन) रेव्ह. पास्टर एस. के. बघेल, नव प्रेरित चर्च, गनेशपुर (सिमगा) को छत्तीसगढ़ राज्य के बलौदाबाजार-भाटापारा जिले में :—

1. विवाह अनुष्ठापित कराने और
2. भारतीय क्रिश्चियनों (ईसाईयों) के बीच होने वाले विवाहों के प्रमाण-पत्र देने हेतु छत्तीसगढ़ राज्य के बलौदाबाजार-भाटापारा जिले के लिए अनुज्ञप्ति मंजूर करता है.

No. 5529/3004/21-B/2016.—In exercise of the powers conferred by Section 6 and 9 of the Indian Christian Marriage Act 1872 (No. 15 of 1872), the State Government is pleased to grant license to (Minister of Religion) Rev. Pastor S. K. Baghel, New Prerit Church, Ganeshpur (Simga) for District Balodabazar-Bhatapara of Chhattisgarh State :—

1. to Solemnize Marriage ; and
2. to grant Certificate of marriages solemnised between the Indian Christians.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**उमेश कुमार काटिया,** अतिरिक्त सचिव.

## गृह (जेल) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 3 जून 2016

क्रमांक एफ 1-11/तीन-जेल/2014.—कारागार अधिनियम, 1894 (1894 का सं. 9) की धारा 59 की उपधारा (8) सहपठित छत्तीगढ़ कारागार नियम, 1968 के नियम 6 के अन्तर्गत प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार एतद्द्वारा, मुंगेली, जिला-मुंगेली में उप जेल स्थापित करती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनिल कुमार रंजन,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 3 जून 2016

क्रमांक एफ 1-11/तीन-जेल/2014.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 1-11/तीन-जेल/2014, दिनांक 03-06-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनिल कुमार रंजन,** संयुक्त सचिव.

Naya Raipur, the 3rd June 2016

No. F 1-11/Three-Jail/2014.—In exercise of the powers conferred under sub-section (8) of Section 59 of the Prison Act, 1894 (No. IX of 1894) read with rule 6 of the Chhattisgarh Prisons Rules, 1968 the State Government, hereby, establishes Subsidiary Jail at Mungeli, District Mungeli.

By order and in the name of the Governor of Chhattisagrh,
SUNIL KUMAR RANJAN, Joint Secretary.

नया रायपुर, दिनांक 7 जून 2016

क्रमांक एफ 3-22/तीन-जेल/2013.—कारागार अधिनियम, 1894 (1894 का सं. 9) की धारा 59 की उपधारा (8) सहपठित छत्तीगढ़ कारागार नियम, 1968 के नियम 6 के द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, बीजापुर जिला के बीजापुर में उप-जेल स्थापित करती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनिल कुमार रंजन,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 7 जून 2016

क्रमांक एफ 3-22/तीन-जेल/2013.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 3-22/तीन-जेल/2013, दिनांक 07-06-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनिल कुमार रंजन,** संयुक्त सचिव.

Naya Raipur, the 7th June 2016

No. F 3-22/Three-Jail/2013.—In exercise of the powers conferred under sub-section (8) of Section 59 of the Prison Act, 1894 (No: IX of 1894) read with rule 6 of the Chhattisgarh Prisons Rules, 1968 the State Government, hereby, establishes Subsidiary Jail at Bijapur in District Bijapur.

By order and in the name of the Governor of Chhattisagrh,
SUNIL KUMAR RANJAN, Joint Secretary.

---

## वन विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 29 अप्रैल 2016

क्रमांक एफ 1-4/2016/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक वेतनमान (HAG : Rs. 67000 & annual increment @ 3% - Rs. 79000/- ; Grade Pay-Nil) के भारतीय वन सेवा के निम्नलिखित अधिकारियों को उनके नाम के समक्ष कॉलम-4 में अंकित नवीन पदस्थपना स्थान पर तत्काल प्रभाव से अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक पदस्थ करता है :—

| क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री शिरीष चन्द्र अग्रवाल (1983) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (संरक्षण) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर. | अपर प्रबंध संचालक, छ. ग. राज्य वन विकास निगम लिमि. रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर) |
| 2. | श्री के. सी. बेवर्ता (1983) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (वन्यप्राणी) छ.ग. रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (प्रशासन/राजपत्रित) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर |
| 3. | श्री राजेश गोवर्धन (1986) | अपर प्रबंध संचालक, छ. ग. राज्य वन विकास निगम लिमि. रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर) | अपर प्रबंध संचालक, छ. ग. राज्य लघु वनोपज संघ रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर) |
| 4. | श्री देवाशीष दास (1987) | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, (संरक्षण) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर. |
| 5. | श्री जे. ए. सी.एस. राव (1987) | मुख्य वन संरक्षक, कांकेर वृत्त, कांकेर | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, (छ.ग. राज्य कैम्पा) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर. |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| 6. | श्रीमती बी.व्ही. उमादेवी (1987) | आवासीय आयुक्त, छत्तीसगढ़ भवन, नई दिल्ली, (प्रतिनियुक्ति पर) | प्रोफार्मा पदोन्नति, यथावत |
| 7. | श्री के. मुरुगन (1987) | मुख्य वन संरक्षक एवं क्षेत्र संचालक, उदंती सीतानदी टाईगर, रिजर्व, रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (साउथ ईस्टर्न कोल्ड फील्ड लिमिटेड, बिलासपुर) मुख्यालय, रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर). |
| 8. | श्री शैलेन्द्र कुमार सिंह (1987) | मुख्य वन संरक्षक, सरगुजा वृत्त, सरगुजा | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (वन्यप्राणी) छ.ग. रायपुर. |
| 9. | श्री एस. एस. बजाज (1988) | अध्यक्ष, व्यावसायिक परीक्षा मण्डल, छ.ग. रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर). | प्रोफार्मा पदोन्नति, यथावत |
| 10. | श्री देवेन्द्र सिंह (1988) | सदस्य सचिव, छ.ग. पर्यावरण संरक्षण मण्डल, रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर). | प्रोफार्मा पदोन्नति, यथावत |
| 11. | श्री सुधीर कुमार अग्रवाल (1988) | सचिव, छ.ग. माध्यमिक शिक्षा मण्डल, रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर) | प्रोफार्मा पदोन्नति, यथावत |
| 12. | श्री जयसिंह म्हस्के (1988) | मुख्य वन संरक्षक, (अनुसंधान विस्तार) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक एवं सदस्य सचिव, छ.ग. राज्य जैव विविधता बोर्ड, रायपुर. |
| 13. | श्री आशीष कुमार भट्ट (1988) | सचिव, आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग, मंत्रालय, रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर). | प्रोफार्मा पदोन्नति, यथावत |
| 14. | श्री यूनुस अली (1988) | प्रबंध संचालक, छ.ग. पाठ्य पुस्तक निगम, रायपुर (प्रतिनियुक्ति पर). | प्रोफार्मा पदोन्नति, यथावत |
| 15. | श्री व्ही. रामाराव (1988) | मुख्य वन संरक्षक एवं क्षेत्र संचालक, इन्द्रावती टाईगर रिजर्व, जगदलपुर. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (असंवर्गीय) कार्यालय प्रधान मुख्य वन संरक्षक (छ.ग.) रायपुर. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू**, सचिव.

## पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 जून 2016

क्रमांक/पं.-1429/पंग्राविवि/22/2016/363.—छत्तीसगढ़ शिक्षक (पंचायत) संवर्ग (भर्ती तथा सेवा की शर्तें) नियम, 2012 में और संशोधन का निम्नलिखित प्रारूप, जिसे राज्य सरकार, छत्तीसगढ़ पंचायत राज अधिनियम, 1993 (क्रमांक 1 सन् 1994) की धारा 95 की उप-धारा (1) सहपठित धारा 70 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए बनाना प्रस्तावित करती है, उक्त अधिनियम की धारा 95 की उपधारा (3) द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार, उन समस्त व्यक्तियों, जिनके कि उससे प्रभावित होने की संभावना है, की जानकारी के लिए एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है तथा एतद्द्वारा यह सूचित किया जाता है कि उक्त प्रारूप पर इस अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से पंद्रह दिवस के अवसान के पश्चात् विचार किया जायेगा.

कोई आपत्ति या सुझाव, जो उक्त प्रारूप के संबंध में किसी व्यक्ति से विनिर्दिष्ट कालावधि के पूर्व, उप सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग, कक्ष क्र. एडी 1-26, महानदी भवन, मंत्रालय, नया रायपुर के कार्यालय में कार्यालयीन समय में प्राप्त हो, पर छत्तीसगढ़ शासन द्वारा विचार किया जायेगा.

संशोधन प्रारूप

उक्त नियमों में,—

नियम 10 में, शब्द "मुख्य कार्यपालन अधिकारी" के पश्चात्, शब्द एवं चिन्ह "/अतिरिक्त मुख्य कार्यपालन अधिकारी" अन्तः स्थापित किया जाये.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स,** उप-सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 6 जून 2016

क्रमांक/पं.-1429/पंग्राविवि/22/2016/364.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक/पं.-1429/पंग्राविवि/22/2016/363, दिनांक 06-06-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स,** उप-सचिव.

Naya Raipur, the 6th June 2016

No./P.-1429/PGVV/22/2016/363.—The following further draft amendment in the Chhattisagrh Teacher (Panchayat) Cadre (Recrtuitment and Conditions of Service) Rules, 2012, which the State Government proposes to make in exercise of the powers conferred by sub-section (1) of Section 95 read with sub-section (1) of Section 70 of the Chhattisagrh Panchayat Raj Adhiniyam, 1993 (No. 1 of 1994), is hereby, published as required by sub-section (3) of Section 95 of the said Adhiniyam for the informantion of all persons likely to be affected thereby and notice is hereby given that the said draft shall be taken into consideration after the expiry of fifteen days from the date of publication of this notification in the Official Gazette.

Any objection or suggestions regarding the said draft received from any person, before the specified period, during hours by the office of the Deputy Secretary, Government of Chhattisgarh, Department of Pachayat & Rural Development, Room No. AD 1-26, Mahanadi Bhawan, Mantralaya, Naya Raipur shall be considered by the Government of Chhattisagrh.

DRAFT AMENDMENT

In the said rules,—

In rule 10, after the words "Chief Executive Officer", the words and symbol "/Additional Chief Executive Officer" shall be inserted.

By order and in the name of the Governor of Chhattisagrh,
YACUB XESS, Deputy Secretary.

## आदिम जाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 जून 2016

क्रमांक एफ 1-07/2016/25-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा निम्नांकित अधिकारियों को उनके नाम के सम्मुख दर्शित कार्यालय में आगामी आदेश तक तत्काल प्रभाव से पदस्थ करता है :—

| क्र. (1) | नाम एवं पदनाम (2) | कार्यरत कार्यालय (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री एच. के. सिंह उइके, सचिव छ.ग. राज्य अनुसूचित जाति आयोग. | छ.ग. राज्य अनु. जाति आयोग, रायपुर. | आदिम जाति तथा अनुसूचित जाति विकास, नया रायपुर. |
| 2. | श्री बी. एल. बंजारे, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, मुख्यालय रायपुर. | आदिम जाति तथा अनुसूचित जाति विकास, नया रायपुर. | छ.ग. राज्य अनु. जाति आयोग, रायपुर |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. डी. कुंजाम,** संयुक्त सचिव.

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 3 जून 2016

क्रमांक एफ 8-1/2015/16.—छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग के पत्र क्रमांक एफ-52-59/तीन (एक)-18/पंचा./कार.अव./2014/726, दिनांक 28-05-2016 में उल्लेखित छ.ग. राज्य निर्वाचन आयोग द्वारा जारी आदेश क्रमांक एफ 37-28/तीन (एक)-3/पंचा./2016/695, दिनांक 25-05-2016 के अनुसार भारत का संविधान के अनुच्छेद 243-ट सहपठित छत्तीसगढ़ पंचायत राज अधिनियम 1993 की धारा 42 एवं सहपठित छत्तीसगढ़ पंचायत निर्वाचन नियम 1995 के नियम 18 द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग एतद्द्वारा राज्य के संलग्न परिशिष्ट-एक में दर्शाये गये जिले के विकासखंड में आम चुनाव एवं परिशिष्ट-दो में दर्शाये गये जिलों के जनपद पंचायत सदस्य, सरपंचों तथा पंचों के रिक्त पदों की पूर्ति के लिये उप निर्वाचन हेतु छ.ग. पंचायत निर्वाचन नियम 1995 के नियम 28 की अपेक्षा अनुसार दिनांक 19-06-2016 (रविवार) को मतदान कराया जाएगा.

2. अतः राज्य शासन एतद्द्वारा कारखाना अधिनियम, 1948 तथा छत्तीसगढ़ दुकान एवं स्थापना अधिनियम 1958 के अंतर्गत आने वाले कारखानों/स्थापनाओं में कार्यरत उन श्रमिक/कर्मचारियों को मतदान के दिन अर्थात् 19-06-2016 (रविवार) को संबंधित निर्वाचन क्षेत्र में अवकाश घोषित करता है.

3. ऐसे कारखानें जो सप्ताह के सात दिन कार्य करते हैं, वहां प्रथम एवं द्वितीय पॉली के श्रमिकों को मतदान के दिन 02-02 घंटे का अवकाश घोषित किये जाने तथा जो कारखाने निरंतर प्रक्रिया के अंतर्गत आते हैं, उनमें काम करने वाले श्रमिकों को बारी-बारी से मतदान करने की सुविधा दी जाये.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स,** उप-सचिव.

**परिशिष्ट-1**

**आम निर्वाचन 2016**

| क्र. (1) | जिला (2) | विकासखंड (3) | ग्राम पंचायत का नाम (4) | वार्डों की संख्या (5) |
|---|---|---|---|---|
| 1. | कोरिया | बैकुण्ठपुर | 1. फूलपुर | 10 |
| | | | 2. बिशुनपुर | 10 |
| | | | 3. कंचनपुर | 18 |
| | | | **योग 3** | **38** |

**परिशिष्ट-2**

**पंचायत के रिक्त पदों की जिलों से प्राप्त संकलित जानकारी**

माह 31 दिसम्बर 2015 की स्थिति में

| क्र. (1) | जिला (2) | जिला पंचायत सदस्य (3) | जनपद पंचायत सदस्य (4) | सरपंच (5) | पंच (6) | योग (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | बिलासपुर | 0 | 0 | 0 | 4 | 4 |
| 2. | मुंगेली | 0 | 0 | 5 | 5 | 10 |
| 3. | जांजगीर-चांपा | 0 | 0 | 1 | 18 | 19 |
| 4. | कोरबा | 0 | 1 | 0 | 9 | 10 |
| 5. | सूरजपुर | 0 | 0 | 1 | 34 | 35 |
| 6. | बलरामपुर | 0 | 0 | 1 | 5 | 6 |
| 7. | सरगुजा | 0 | 0 | 0 | 18 | 18 |
| 8. | कोरिया | 0 | 0 | 1 | 11 | 12 |
| 9. | रायगढ़ | 0 | 0 | 1 | 16 | 17 |
| 10. | जशपुर | 0 | 0 | 2 | 15 | 17 |
| 11. | रायपुर | 0 | 0 | 3 | 11 | 14 |
| 12. | बलौदाबाजार | 0 | 0 | 1 | 14 | 15 |
| 13. | गरियाबंद | 0 | 0 | 1 | 16 | 17 |
| 14. | महासमुन्द | 0 | 0 | 3 | 8 | 11 |
| 15. | धमतरी | 0 | 0 | 0 | 11 | 11 |
| 16. | बेमेतरा | 0 | 0 | 2 | 8 | 10 |
| 17. | दुर्ग | 0 | 0 | 2 | 8 | 10 |
| 18. | बालोद | 0 | 0 | 5 | 6 | 11 |
| 19. | राजनांदगांव | 0 | 0 | 6 | 23 | 29 |
| 20. | कबीरधाम | 0 | 0 | 1 | 17 | 18 |
| 21. | कोण्डागांव | 0 | 0 | 1 | 5 | 6 |
| 22. | बस्तर | 0 | 1 | 0 | 7 | 8 |
| 23. | नारायणपुर | 0 | 0 | 2 | 5 | 7 |
| 24. | कांकेर | 0 | 0 | 6 | 134 | 140 |
| 25. | दन्तेवाड़ा | 0 | 0 | 1 | 27 | 28 |
| 26. | सुकमा | 0 | 1 | 1 | 0 | 2 |
| 27. | बीजापुर | 0 | 1 | 1 | 2 | 4 |
| | **योग** | **0** | **4** | **48** | **437** | **489** |

नया रायपुर, दिनांक 13 जून 2016

क्रमांक 1125/1214/16/6.—श्रम अधिनियमों के अन्तर्गत निरीक्षण में पारदर्शिता लाने के उद्देश्य से औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग, वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय, भारत सरकार के द्वारा निम्नलिखित श्रम अधिनियमों के अन्तर्गत संयुक्त निरीक्षण/एकीकृत निरीक्षण प्रणाली की व्यवस्था निरूपित करने का परामर्श दिया गया है.

उपरोक्त के दृष्टिगत कारखानों/स्थापनाओं में निरीक्षकों के द्वारा निरीक्षण हेतु प्रवेश करने पर निम्नांकित श्रम अधिनियमों (जो लागू हो) के अंतर्गत आवश्यक रूप से एक ही बार में निरीक्षण किया जावेगा :—

1. समान पारिश्रमिक अधिनियम 1976,
2. कारखाना अधिनियम 1948,
3. न्यूनतम वेतन अधिनियम ,1948,
4. छ.ग. दुकान एवं स्थापना अधिनियम 1958, (यदि लागू हो)
5. बोनस भुगतान अधिनियम 1965,
6. मजदूरी भुगतान अधिनियम 1936,
7. उपादान भुगतान अधिनियम 1972,
8. प्रसूति प्रसुविधा अधिनियम 1961,
9. ठेका श्रम (विनियमन और उत्सादन) अधिनियम 1970
10. छ.ग. श्रम कल्याण निधि अधिनियम 1982

कारखानों में कारखाना निरीक्षक एवं श्रम निरीक्षक द्वारा संयुक्त रूप से निरीक्षण किया जावेगा. इस व्यवस्था को कम्प्यूटरीकृत निरीक्षण आवंटन प्रणाली के माध्यम से श्रमायुक्त अथवा उनके द्वारा अधिकृत अधिकारी के द्वारा कार्यान्वित कराया जावेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स,** उप-सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 जून 2016

क्रमांक एफ 20-103/2015/11/(6).—राज्य शासन एतद्द्वारा संलग्न अनुसार "छत्तीसगढ़ बंद एवं बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" लागू करता है. यह नीति इसके छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन दिनांक से प्रारंभ होकर 31 अक्टूबर 2019 को समाप्त होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. छबलानी,** विशेष सचिव.

### छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016

1 **प्रस्तावना**— नवीन राज्य गठन के पश्चात् राज्य शासन ने नियोजित रूप से राज्य के समग्र औद्योगिक विकास हेतु "औद्योगिक नीति 2001–06" "औद्योगिक नीति 2004–09", "औद्योगिक नीति 2009–14" एवं "औद्योगिक नीति 2014–19" लागू की है। राज्य में कृषि एवं खाद्य प्रसंस्करण पर आधारित उद्योगों एवं ऑटोमोटिव उद्योगों के विकास हेतु क्रमशः "कृषि एवं खाद्य प्रसंस्करण उद्योग नीति 2012" एवं "ऑटोमोटिव उद्योग नीति 2012" भी लागू है। परिणामतः, राज्य तीव्रता से समग्र औद्योगिक विकास की ओर अग्रसर है।

वर्तमान में राज्य में कई औद्योगिक क्षेत्र है। मुख्य औद्योगिक क्षेत्र रायपुर जिले के औद्योगिक क्षेत्र उरला एवं सिलतरा, बिलासपुर जिले के सिरगिट्टी, दुर्ग जिले के बोरई तथा हल्का एवं भारी औद्योगिक क्षेत्र भिलाई हैं, जिनमें विभिन्न श्रेणियों के सूक्ष्म, लघु, मध्यम, वृहद्, मेगा एवं अल्ट्रा मेगा प्रोजेक्ट्स स्थापित हैं। राज्य में औद्योगिक क्षेत्रों के बाहर भी उद्योग स्थापित हुए हैं। इन स्थापित उद्योगों में से कुछ उद्योग विभिन्न कारणों से बीमार/बंद है।

राज्य में नये औद्योगिक निवेश के साथ–साथ यह भी आवश्यक है कि जो उद्योग बंद/बीमार है, उन्हें पुनः प्रारंभ करवाया जावें/बीमार अवस्था से बाहर लाया जावें, ताकि बंद पड़े उद्योग पुनः प्रारंभ हो सकें, उद्योगों में पूंजी निवेश का प्रवाह पुनः प्रारंभ हो तथा रोजगार के अवसरो में बढ़ोतरी के साथ–साथ राज्य शासन की राजस्व प्राप्तियों में भी वृद्धि हों।

बंद उद्योगों को पुनः प्रारंभ करने /बीमार अवस्था से बाहर लाने हेतु वित्तीय संस्थाओं/बैंको द्वारा इन उद्योगों के वित्तीय संसाधनों की पूर्ति के साथ–साथ राज्य शासन के औद्योगिक प्रोत्साहन की भी आवश्यकता है।

राज्य गठन के पश्चात् वर्ष 2001–02 में राज्य शासन द्वारा राज्य के बंद उद्योगों को पुर्नजीवित करने हेतु विद्युत प्रदाय में विशेष रियायतें दिये जाने हेतु एक विशेष प्रोत्साहन योजना लागू की गयी थी, जिसके अच्छे परिणाम आये थे व राज्य में कई बंद पड़े फेरो एलायज उद्योग पुनः प्रारंभ हो गये थे, किन्तु उद्योगों की विभिन्न श्रेणियों में बंद/बीमार उद्योगो के पुनर्संचालन /पुनर्वास हेतु "विद्युत" के अतिरिक्त अन्य प्रभावी सेक्टर भी है, जिनसे संबंधित सुविधाएं/रियायतें प्राप्त होने से बंद/बीमार उद्योगो का पुनः संचालन/पुनर्वास होने में सहायता प्राप्त होगी।

2 **उद्देश्य.–**

1. बंद/बीमार पड़े उद्योगों को पुर्नसंचालित/पुर्नवासित कराना, ताकि बंद/बीमार पड़े उद्योगों में उत्पादन प्रारंभ होने के पश्चात्/क्षमता के अनुरूप उत्पादन होने के पश्चात रोजगार के नये अवसर सृजित हो/रोजगार के अवसरो में वृद्धि हो।

2. बंद पड़े उद्योगों में अवरूद्ध भूमि का औद्योगिक उपयोग प्रारंभ कराना।

3. पुनर्वास योग्य बीमार एवं बंद पड़े उद्योगो को पुनर्संचालित/पुनर्वासित कराने में उद्यमियों को/वित्तीय संस्थाओं/बैंको को सहयोग प्रदान करना।

4. पुनर्वास योग्य बीमार/बंद उद्योगों की अवरूद्ध पूंजी को गतिशील बनाना ताकि परिणाम स्वरूप उद्योग प्रारंभ होने के पश्चात् राज्य शासन के राजस्व जैसेः– वेटकर, प्रवेश कर, एक्साइज ड्यूटी, मंडी शुल्क, विद्युत चार्जेस, विद्युत शुल्क, रॉयल्टी, जल चार्जेस एवं उपकरों में वृद्धि हो।

5. बीमार/बंद पड़े उद्योगो के संभावित क्रेताओ को प्रोत्साहित कर बंद/बीमार उद्योगों के क्रय एवं पुनर्संचालन हेतु प्रोत्साहित करना।

6. समय पर एवं उपयुक्त सहायता देकर उद्योगों को बीमार होने से बचाना।

7. वित्तीय संस्थाओं/बैंको में बंधक बंद/बीमार उद्योगों की परिसम्पतियां जिसमें राज्य शासन की भूमि भी सम्मिलित है, का औद्योगिक उपयोग संभव करना।

8. औद्योगिक क्षेत्रो में भूमि की बढ़ती हुई मांग व सीमित आपूर्ति को दृष्टिगत रखते हुए बंद उद्योगो की भूमि का उपयोग औद्योगिक प्रयोजनो हेतु करना।

9. भारत सरकार द्वारा पुनर्वास योग्य बीमार औद्योगिक इकाईयों के पुनःस्थापन एवं गैर पुनर्वास योग्य बीमार इकाईयों के समापन हेतु "सिक इण्डस्ट्रियल कंपनीज स्पेशल प्रोविजन्स् एक्ट 1985" के अंतर्गत "बी.आई.एफ.आर." नामक वैधानिक संस्था स्थापित है, किन्तु सूक्ष्म एवं लघु उद्योग क्षेत्र इनकी परिधि में नहीं आता है, अतः सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों को बीमार होने से बचाना तथा बंद सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों को पुनः प्रारंभ करने के लिये व्यवस्था निर्मित करना ।

3 **शीर्षक.**– यह नीति "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति, 2016" कही जावेगी जो राजपत्र में प्रकाशन के दिनांक से लागू होगी। यह नीति केवल विनिर्माण उद्योगों पर लागू होगी।

4 **क्रियान्वयन अवधि.**– यह नीति राजपत्र में प्रकाशन के दिनांक से 31 अक्टूबर 2019 तक की कालावधि के लिए प्रभावशील होगी।

5 **परिभाषाएं.**– इस नीति के क्रियान्वयन हेतु निम्नानुसार परिभाषाएं लागू होगी –

**5.1 बीमार/बंद उद्योग**

(1) कोई सूक्ष्म, लघु उद्योग इकाई (एमएसएमई अधिनियम 2006 के अनुसार) "बीमार" तभी समझी जावेगी यदि इकाई के अंकेक्षित लेखों के आधार पर :–

इकाई का सबसे अधिक ऋण वाला उधारी लेखा छः माह से अधिक की अवधि के लिए एन.पी.ए. (Non Performing Asset) बना रहे।

**या**

इकाई के नेटवर्थ में कमी हुई हो, जो गत लेखा वर्ष में संचित नगद हानि के कारण नेटवर्थ के 50 प्रतिशत की सीमा तक हो।

(2) सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों से भिन्न प्रकरणों में एक बीमार उद्योग वह कहलायेगा जिसका ऋण खाता 6 माह या उससे अधिक अवधि हेतु NPA (Non Performance asset) हो गया हो या उद्योग में लगातार हानि (संचित हानि) होने के कारण उद्योग के नेटवर्थ में गत वर्ष के अंकेक्षित लेखों के आधार पर 50 प्रतिशत की कमी आ गई हो।

उपरोक्त परिभाषा के तहत् बीआईएफआर के समस्त प्रकरण जिनमें पुनर्वास योजना स्वीकृत की जा चुकी हो/तैयार की जा चुकी हो, शासकीय समापक के माध्यम से उद्योगों का क्रय, सिक्युरिटाइजेशन एण्ड रिकन्सट्रक्शन आफ फायनेंसियल असेट्स एण्ड इन्फोर्समेन्ट ऑफ सिक्युरिटी इन्टरेस्ट एक्ट 2002 के तहत् किसी वित्तीय संस्था/ बैंक/ वित्तीय संस्थाओं/बैंकों द्वारा अधिकृत एजेन्सी से बीमार उद्योग क्रय करने वाले उद्यमी, राज्य शासन के उपक्रम छत्तीसगढ़ स्टेट इण्डस्ट्रियल डेव्हलपमेंट कार्पोरेशन द्वारा अधिग्रहण उपरांत उद्योगों का क्रय करने वाले उद्यमी भी सम्मिलित मान्य किये जावेंगे अर्थात् ऐसे प्रकरणों में "बीमार उद्योग" की मान्यता/ पहचान हेतु समिति में विचार की आवश्यकता नहीं होगी एवं उन्हें "बीमार उद्योग" मान्य किया जावेगा।

5.2 **बंद उद्योग.**– बंद उद्योग से आशय है औद्योगिक इकाई के उद्योग के बंद होने के पूर्व न्यूनतम दो वर्ष तक वाणिज्यिक रूप से उत्पादनरत् रही हो तथा इकाई विगत न्यूनतम लगातार 18 माह से बंद रही हो। बंद होने के कारण विद्युत विच्छेदन हुआ हो या ***केन्द्रीय उत्पाद शुल्क*** का इस अवधि में भरा गया निर्धारण प्रपत्र निरंक हो, या राज्य स्तरीय पुनर्वास समिति जिस कारण को मान्य करें ।

***परन्तु राज्य शासन को जीएसटी लागू होने पर केन्द्रीय उत्पाद शुल्क के निरंक निर्धारण की शर्त को पृथक से अधिसूचित किए जाने का अधिकार होगा।***

उपरोक्त परिभाषा के तहत् बीआईएफआर के समस्त प्रकरण जिनमें पुनर्वास योजना स्वीकृत की जा चुकी हो/तैयार की जा चुकी हो, शासकीय समापक के माध्यम से उद्योगों का क्रय, सिक्युरिटाइजेशन एण्ड रिकन्सट्रक्शन आफ फायनेंसियल असेट्स एण्ड इन्फोर्समेन्ट आफ सिक्युरिटी इन्टरेस्ट एक्ट 2002 के तहत् किसी वित्तीय संस्था/ बैंक/ वित्तीय संस्थाओं/बैंक द्वारा अधिकृत एजेन्सी से बंद उद्योग क्रय करने वाले उद्यमी, राज्य शासन के उपक्रम छत्तीसगढ़ स्टेट इण्डस्ट्रियल डेव्हलपमेंट कार्पोरेशन द्वारा अधिग्रहण उपरांत उद्योगों का क्रय करने वाले उद्यमी भी सम्मिलित मान्य किये जावेंगे अर्थात् ऐसे प्रकरणों में "बंद उद्योग" की मान्यता/पहचान हेतु समिति में विचार की आवश्यकता नहीं होगी एवं उन्हें बंद उद्योग मान्य किया जावेगा।

5.3 **नेटवर्थ** – कंपनी के प्रकरणों में नेटवर्थ का आशय प्रदत्त पूंजी तथा फ्री–रिजर्व के योग से है। एकल स्वामित्व/भागीदारी/सीमित दायित्व साझेदारी/सहकारी समिति व अन्य के प्रकरणों में नेटवर्थ का आशय एकल स्वामी/भागीदारो/सीमित दायित्व साझेदारी/सहकारी समिति के सदस्यों की कुल पूंजी एवं फ्री–रिजर्व के योग से होगा।

5.4 **फ्री–रिजर्वस–** फ्री–रिजर्वस से आशय उस जमा पूंजी से है जो लाभ तथा शेयर प्रीमियम लेखा से प्राप्त हुई हो, परन्तु इसमें एकीकरण प्रावधानों के अंतर्गत आस्तियों के पुर्नमूल्यांकन तथा कम किये गये अवक्षयण (Depreciation) से निर्मित पूंजी सम्मिलित नहीं होगी।

5.5 **बैंक–** बैंक से आशय, भारतीय रिजर्व बैंक द्वारा अधिसूचित/अनुज्ञा प्राप्त बैंक तथा जिला सहकारी बैंक, शहरी सहकारी बैंक एवं सार्वजनिक क्षेत्र के किसी भी बैंक से है।

5.6 **वित्तीय संस्था–** वित्तीय संस्था से आशय भारतीय औद्योगिक विकास बैंक, भारतीय औद्योगिक वित्त निगम, भारतीय औद्योगिक क्रेडिट एवं इंवेस्टमेंट निगम, भारतीय औद्योगिक इंवेस्टमेंट बैंक, भारतीय लघु उद्योग विकास बैंक (सिडबी), जो औद्योगिक इकाईयों को ऋण देने के लिए भारतीय रिजर्व बैंक से अधिकृत है। वित्तीय संस्था से आशय भारत सरकार/ राज्य शासन के उस निगम से भी है जिसे ऋण प्रदान करने हेतु भारत सरकार/राज्य शासन की स्वीकृति प्राप्त हुई हो।

5.7 **व्यवहार्य बीमार इकाई (Viable Sick Unit)–** व्यवहार्य बीमार इकाई से आशय विनिर्माण क्षेत्र की ऐसी औद्योगिक इकाई से है, जिसमें प्लांट व मशीनरी में 5 लाख रूपये से अधिकं का पूंजी वेष्ठन हो, इस नीति में घोषित पैकेज को देने के पश्चात् वित्तीय संस्थाओ/बैंको के पुर्नरचित ऋण एवं ब्याज का निर्धारित अवधि में भुगतान के साथ–साथ राज्य शासन के वाणिज्यिक कर विभाग, ऊर्जा विभाग, राजस्व विभाग, उद्योग विभाग, जल संसाधन विभाग, खनिज संसाधन विभाग, आबकारी विभाग अथवा इनकी एजेंसियां/ निगम/बोर्ड एवं विभिन्न श्रम कानूनों के तहत् गठित राज्य शासन के निकाय जिन्हें इकाई से देय भुगतान प्राप्त करने के वैधानिक अधिकार प्राप्त हैं, को देय देनदारी का भुगतान भी पैकेज की क्रियान्वयन अवधि में कर सके ।

5.8 **भुगतान हेतु बकाया राशि–** भुगतान हेतु बकाया राशि से आशय राज्य शासन के वाणिज्यिक कर विभाग, ऊर्जा विभाग, राजस्व विभाग, उद्योग विभाग, जल संसाधन विभाग, खनिज संसाधन विभाग, आबकारी विभाग अथवा इनकी एजेंसियां/निगम/बोर्ड तथा विभिन्न श्रम कानूनो के अंतर्गत गठित राज्य शासन के निकायों जिन्हें इकाई से देय भुगतान प्राप्त करने के वैधानिक अधिकार प्राप्त है, की देनदारी से है।

5.9 **अप्रैजल एजेंसी–** अप्रैजल एजेंसी से आशय आई.डी.बी.आई./सिडबी द्वारा सूचीबद्ध औद्योगिक कन्सल्टेन्ट, सिटकॉन, उद्यमिता विकास केन्द्र, या वाणिज्य एवं उद्योग विभाग द्वारा इस संबंध में निर्धारित एजेन्सी से है।

5.10 **आधार तिथि–** आधार तिथि से आशय है वह तिथि जिस तिथि को राज्य शासन द्वारा बंद/बीमार उद्योगो के पुनर्वास हेतु बीमार/बंद उद्योग घोषित/विशेष प्रोत्साहन योजना लागू किये जाने हेतु निर्णय लिया गया हो।

5.11 **अन्य परिभाषाएं–** इस नीति के क्रियान्वयन हेतु जो परिभाषाएं इस नीति में नही है, उनके संबंध में औद्योगिक नीति 2014–19 /भारतीय रिजर्व बैंक की परिभाषाएं यथास्थिति जो लागू हो, प्रभावी होंगी।

## 6 उद्योगो के बंद/बीमार होने के कारण

1. उद्योगों में कुप्रबंधन।
2. उत्पाद की मांग एवं पूर्ति में असंतुलन।
3. उद्योग के संचालको/साझेदारो/सदस्यों में विवाद।
4. उद्योग में अपनाई जा रही पुरानी तकनीक।
5. उद्योगों को प्राप्त ऋण/पूंजी का अन्य उद्योगों में निवेशित कर देना।
6. उद्योगों को प्राप्त ऋण/पूंजी का अनुत्पादक कार्यों में व्यय कर देना ।

7. तकनीकी कौशल का अभाव।
8. उद्यमिता एवं विशेषज्ञता का अभाव।
9. विपणन समस्या व कड़ी प्रतिस्पर्धा ।
10. उद्योग हेतु आवश्यक कच्चे माल की कमी/कच्चे माल की अधिक लागत ।
11. उद्योग स्वामी के नियंत्रण से परे कारण।
12. निवेशक का जानबूझकर डिफाल्टर होना।
13. अन्य कारण जो राज्य स्तरीय पुनर्वास समिति द्वारा मान्य किया जाये।

7 **रणनीति.–**

1. राज्य शासन द्वारा संपूर्ण राज्य में बंद/बीमार उद्योगों की सूची बनायी जावेगी।
2. राज्य शासन द्वारा बंद/बीमार उद्योगों को पुनः प्रारंभ कराने के प्रयास किये जावेंगे।
3. इन नीति के अन्तर्गत पात्र बीमार एवं बंद इकाईयों के पुनर्वास/पुनर्संचालन हेतु पैकेज दिया जावेगा।
4. सिक्युरिटाइजेशन एण्ड रिकन्स्ट्रक्शन ऑफ फायनेन्सियल असेट्स एण्ड इन्फोर्समेंट ऑफ सिक्यूरिटी इन्ट्रेस्ट एक्ट 2002 के अंतर्गत बंद इकाईयों के पुनर्संचालन हेतु संबंधित वित्तीय संस्थाओं/बैंकों से समन्वय कर उद्योगों को शीघ्र प्रारंभ कराया जावेगा।

8 **क्षेत्र.–** इस नीति के अंतर्गत सम्मिलित है :–

(1) औद्योगिक एवं वित्तीय पुर्ननिर्माण बोर्ड (बी.आई.एफ.आर.) में संदर्भित बीमार/बंद उद्योगों का क्रय।
(2) शासकीय परिसमापक (Official liquidator) के माध्यम से बंद उद्योगों का क्रय।
(3) सिक्युरिटाइजेशन एण्ड रिकन्स्ट्रक्शन ऑफ फायनेन्सियल असेट्स एण्ड इन्फोर्समेंट ऑफ सिक्यूरिटी इन्ट्रेस्ट एक्ट 2002 के अंतर्गत किसी वित्तीय संस्था/बैंक द्वारा अधिग्रहित उद्योगों का क्रय ।
(4) राज्य शासन के उपक्रमों द्वारा अधिग्रहित उद्योगो का क्रय।
(5) निजी निवेशकों द्वारा किसी बंद/बीमार पड़े उद्योगों का क्रय ।
(6) उद्योग स्वामी द्वारा अपने बंद/बीमार उद्योग के पुनर्वास/पुनर्जीवन ।
(7) उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम पांच लाख रूपये का पूंजी निवेश हो।

9 **पात्र आवेदनकर्ता.–** इस नीति के अंतर्गत कोई भी व्यक्ति/साझेदारी फर्म/कंपनी/सहकारी समिति/सीमित दायित्व साझेदारी/औद्योगिक इकाई उपरोक्त बिन्दु–8 अनुसार मान्य गतिविधियों के बंद/बीमार इकाईयों को पुनः प्रारंभ करने/पुनर्संचालन करने इस नीति का लाभ लेने के लिए आवेदन करने हेतु पात्र है।

10 **अपात्र उद्योग.–** इस नीति के अंतर्गत निम्नांकित आवेदको/उद्योगों को सम्मिलित नही किया जावेगा :–

(1) भारत सरकार/राज्य शासन/राज्य शासन की किसी एजेंसी द्वारा किसी क्षेत्र विशेष हेतु निशेधित उद्योग।
(2) भारत सरकार/राज्य शासन द्वारा घोषित निषेधित उद्योग ।
(3) भारत सरकार/राज्य शासन द्वारा काली सूची में डाले गये उद्योग।
(4) भारत सरकार/राज्य शासन द्वारा स्थापित उपक्रम।
(5) पान मसाला, गुटखा, सुपारी एवं तंबाखू आधारित उद्योग।
(6) एल्कोहल, डिस्टलरी एवं एल्कोहल पर आधारित बेवरेजेस।
(7) फटाका, माचिस एवं आतिशबाजी से संबंधित उद्योग।
(8) स्टोन क्रेशर।
(9) लेदर टैनरी।
(10) स्लाटर हाउस (बूचड़ खाना)।
(11) कोल एवं कोक ब्रिकेट, कोल स्क्रीनिंग (कोल वाशरी को छोड़कर)।
(12) समस्त खनिज पदार्थों की क्रशिंग/ग्राईडिंग/पलवराइजिंग।
(13) अन्य उद्योग जो राज्य शासन द्वारा समय–समय पर निषेधित घोषित किये जाएं।

11 **प्रक्रिया.–**

11.1 इस नीति के अन्तर्गत उपरोक्त सरल क्र. 8 अनुसार मान्य गतिविधियो में पात्र आवेदनकर्ता द्वारा किसी भी बंद उद्योग/बीमार उद्योग को पुनर्संचालित करने/पुनर्वास हेतु निर्धारित प्रारूप में आवेदन संबंधित जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र में प्रस्तुत करना होगा।

11.2 आवेदन के साथ–साथ बंद/बीमार उद्योग को पुनर्संचालन/पुनर्वास हेतु विस्तृत योजना प्रस्तुत करनी होगी, जिसमें उद्योग के बीमार/ बंद रहने की तथ्यात्मक स्थिति, उद्योग के बीमार/बंद होने के कारण, पुनर्संचालन हेतु किये जा रहे प्रयास, बैंक/वित्तीय संस्थाओं द्वारा ऋण स्वीकृति, स्वयं का अंशदान, विगत वित्तीय वर्षो की अंकेक्षित बैलेंस शीट, बी.आई.एफ.आर./शासकीय समापक की टीप एवं उद्योग को पुनर्संचालित करने/पुनः प्रारंभ करने की अवधि भी होगी।

11.3 आवेदक द्वारा प्रस्तुत पुनर्वास योजना का अनुमोदन अप्रैजल एजेंसी से करवाना होगा । अप्रैजल एजेन्सी अपने प्रतिवेदन में उद्योग के बंद/बीमार होने के कारणों (कंडिका क्र. 6 को ध्यान में रखते हुए) की व्याख्या करते हुए अपने सुझाव देगी व अभिमत में यह स्पष्ट अनुशंसा करेगी कि उद्योग बीमार/बंद उद्योग की परिभाषा के तहत् आता है अथवा नहीं, इकाई व्यवहार्य बीमार इकाई है या नहीं तथा बीमार/बंद उद्योग का पुनर्संचालन/पुनर्वास संभव है अथवा नहीं। एजेंसी अपने सुझाव भी दे सकेगी।

11.4 बीमार/बंद सूक्ष्म तथा लघु उद्योगों के पुनर्वास तथा पुनर्संचालन हेतु प्राप्त आवेदनों एवं आवेदनों की प्रस्तावित योजना, अप्रैजल एजेंसी की रिपोर्ट का परीक्षण मुख्य महाप्रबंधक/महाप्रबंधक जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र द्वारा किया जावेगा तथा सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों से भिन्न आवेदनों का एवं आवेदनों की प्रस्तावित योजना व अप्रैजल एजेंसी की रिपोर्ट परीक्षण उद्योग आयुक्त/संचालक उद्योग द्वारा किया जावेगा।

11.5 बीमार/बंद उद्योगों के पुनर्वास/ पुनर्संचालन हेतु प्राप्त आवेदनों के परीक्षण उपरान्त निम्नानुसार समितियों के समक्ष प्रस्तुत किया जावेगा :–

**अ– जिला स्तरीय समिति (सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों हेतु) –**

| | | |
|---|---|---|
| (1) | संबंधित जिले के कलेक्टर | अध्यक्ष |
| (2) | संचालक, सूक्ष्म, लघु एवं मध्यम उद्यम विकास संस्थान अथवा उनके प्रतिनिधि. | सदस्य |
| (3) | आयुक्त/संचालक उद्योग के प्रतिनिधि जो संयुक्त संचालक स्तर से कम न हो. | उपाध्यक्ष |
| (4) | सहायक आयुक्त श्रम विभाग, | सदस्य |
| (5) | अग्रणी बैंक के अधिकारी | सदस्य |
| (6) | उद्योग की वित्त पोषित संस्था/ बैंक के षाखा प्रबंधक | सदस्य |
| (7) | उपायुक्त, वाणिज्यिक कर विभाग | सदस्य |
| (8) | कार्यपालक अभियंता, छ.ग. राज्य विद्युत वितरण कम्पनी | सदस्य |
| (9) | संयुक्त संचालक, नगर एवं ग्रामीण निवेश विभाग | सदस्य |
| (10) | खनिज अधिकारी | सदस्य |
| (11) | कार्यपालन यंत्री, जल संसाधन विभाग | सदस्य |
| (12) | मुख्य महाप्रबंधक/महाप्रबंधक, जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र | सदस्य सचिव |

**ब– राज्य स्तरीय समिति (सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों से भिन्न उद्योग–मध्यम, वृहद, मेगा एवं अल्ट्रा मेगा प्रोजेक्ट हेतु ) –**

| | | |
|---|---|---|
| (1) | मुख्य सचिव | अध्यक्ष |
| (2) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, वित्त | सदस्य |
| (3) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग. | सदस्य |
| (4) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, विधि एवं विधायी कार्य | सदस्य |
| (5) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, वाणिज्यिक कर विभाग | सदस्य |
| (6) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, उर्जा विभाग | सदस्य |
| (7) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, जल संसाधन विभाग | सदस्य |
| (8) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, खनिज संसाधन विभाग | सदस्य |
| (9) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग. | सदस्य |
| (10) | अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव/सचिव, आवास एवं पर्यावरण विभाग. | सदस्य |
| (11) | रिजर्व बैंक के क्षेत्रीय प्रमुख | सदस्य |
| (12) | उप महाप्रबंधक, भारतीय स्टेट बैंक जोनल कार्यालय | सदस्य |
| (13) | उद्योग आयुक्त/संचालक उद्योग, उद्योग संचालनालय, रायपुर | सदस्य सचिव |

11.6 जिला स्तरीय समिति सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों के प्रकरणों में एवं राज्य स्तरीय समिति सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों से भिन्न उद्योगो के प्रकरणों में बंद/बीमार उद्योगों के संबंध में निर्णय लेगी।

उक्त समितियां यह निश्चित करेगी कि आवेदक उद्योग बीमार/बंद की श्रेणी में आता है अथवा नहीं तथा इसके पुनर्वास/पुनर्संचालन की क्या संभावना है। समितियां सबंधित उद्योग से/आवेदक से योजना का प्रस्तुतिकरण भी प्राप्त कर सकेगी, आवश्यक होने पर उद्योग विशेष से संबंधित तकनीकी कंसल्टेंट/सलाहकार, अप्रैजल एजेंसी से परामर्श भी प्राप्त कर सकेगी। समितियां किसी विशेषज्ञ को भी आमंत्रित कर सकेगी।

जिला स्तरीय समिति एवं राज्य स्तरीय पुनर्वास समिति का कोरम 50 प्रतिशत होगा, समितियों की बैठक तीन माह में एक बार अवश्य होगी।

जिला एवं राज्य स्तरीय समितियों द्वारा यदि यह निर्णय लिया जाता है कि बीमार/बंद उद्योग के पुनर्वास/पुनर्संचालन संभव है, तो उसका पंजीयन किया जावेगा एवं सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों के प्रकरणों में मुख्य महाप्रबंधक/महाप्रबंधक, जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्रों द्वारा एवं सूक्ष्म एवं लघु उद्योगों से भिन्न प्रकरणों में वाणिज्य एवं उद्योग विभाग द्वारा संबंधित उद्योग को बीमार/बंद घोषित किये जाने बाबत् आदेश जारी किये जायेगें।

12 **बीमार/बंद उद्योगों के लिए पैकेज.–**

**12.1 बीमार उद्योगों के पुनर्वास हेतु पैकेज :–**

(1) किसी भी बीमार घोषित उद्योग का क्रय करने पर निम्नांकित छूट दी जावेगी :–

(i) स्टाम्प शुल्क से पूर्ण छूट

(ii) पंजीयन शुल्क से पूर्ण छूट

(iii) औद्योगिक क्षेत्रो/लैण्ड बैंक में उद्योग स्थापित होने की दशा में वर्तमान में प्रचलित भू–प्रब्याजि का 15 प्रतिशत के स्थान पर 5 प्रतिशत की दर से भू–हस्तांतरण शुल्क लिया जावेगा ।

(2) औद्योगिक नीति 2014–19 के औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहनों की पात्रता को आधार मानकर बीमार उद्योग के स्वामी को या बीमार उद्योग के क्रेता को (यथा स्थिति जो लागू हो) निम्नानुसार पूर्णतः/शेष बची अनुदान, छूट एवं रियायत दी जावेगी, जिसका उपयोग बीमार उद्योग ने अपने उद्योग के संचालित रहने की अवधि में नही किया हो/आंशिक किया हो :–

2.1 ब्याज अनुदान

2.2 स्थायी पूंजी निवेश अनुदान

2.3 परियोजना प्रतिवेदन अनुदान

2.4 गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान

2.5 तकनीकी पेटेन्ट अनुदान

2.6 प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान

2.7 निःशक्त अनुदान

2.8 विद्युत शुल्क से छूट

2.9 प्रवेशकर भुगतान से छूट

2.10 कृषि एवं खाद्य प्रसंस्करण उद्योग नीति 2012 के अंतर्गत मंडी शुल्क छूट

**उदाहरणार्थ :– (अ)** यदि किसी उद्योग ने औद्योगिक नीति 2004–09 के अंतर्गत एक सामान्य उद्योग 01 नवम्बर 2005 को स्थापित किया है व दो वर्ष की अवधि हेतु निर्धारित 40 प्रतिषत की दर से ब्याज अनुदान प्राप्त किया है व औद्योगिक नीति 2014–19 की अवधि में बीमार उद्योग घोशित होता है, तो शेष तीन वर्ष की अवधि हेतु ब्याज अनुदान की पात्रता औद्योगिक नीति 2014–19 के अधीन निर्धारित दर पर व अधिकतम सीमा के अधीन होगी।

**(ब)** यदि कोई उद्योग औद्योगिक नीति 2004–09 के अधीन अनुदान, छूट एवं रियायतों हेतु अपात्र उद्योगो की श्रेणी में था एवं औद्योगिक नीति 2014–19 में पात्र है, तो पुनः उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014–19 की शेष अवधि (उद्योग के प्रारंभ होने से बीमार घोषित होने तक की अवधि को पात्रता अवधि से कम करने के पश्चात् बची शेष अवधि) हेतु ब्याज अनुदान की पात्रता होगी।

**(स)** उद्योग स्थापना के पश्चात् दिये जाने वाले अन्य अनुदान (जैसेः– स्थायी पूंजी निवेश अनुदान, परियोजना प्रतिवेदन अनुदान, गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान, तकनीकी पेटेन्ट अनुदान, प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान, निःशक्त अनुदान) यदि प्राप्त नही हुए हैं/आंशिक प्राप्त हुए हैं तो बीमार उद्योग के क्रेता को पूर्ण/शेष बची राशि की पात्रता होगी।

**(द)** उपरोक्तानुसार स्थिति उद्योग स्थापना के पश्चात् दिये जाने वाले छूट के प्रकरणों (विद्युत शुल्क से छूट, प्रवेशकर से छूट, मंडी शुल्क से छूट) में भी लागू होगी।

(3) बीमार घोषित उद्योग की भुगतान हेतु बकाया राशि को भुगतान करने हेतु 36 समान मासिक किश्तो/12 त्रैमासिक किश्तो में मूल राशि + संपूर्ण पेनाल्टी/ब्याज /अधिभार सहित भुगतान की सुविधा दी जावेगी, इस निर्धारित अवधि में भुगतान न होने पर भारतीय स्टेट बैंक द्वारा निर्धारित बेस रेट पर ब्याज का भुगतान करना होगा।

***परन्तु, यह प्रावधान इस हेतु संबंधित विभागों के नियमों/अधिनियमों में संशोधन उपरांत अधिसूचना जारी होने पर पश्चातवर्ती प्रभाव से ही लागू होगा।***

***तथापि विद्युत देयकों के मामले में भारतीय स्टेट बैंक द्वारा निर्धारित बेस रेट पर ब्याज का भुगतान के स्थान पर विद्युत नियामक आयोग द्वारा अधिसूचित सप्लाई कोड में दिये गये प्रावधानों के अनुरूप नियमानुसार अधिभार देय होगा।***

(4) बीमार उद्योग के क्रेता के पक्ष में विद्युत कनेक्शन, जल कनेक्शन, कन्सेंट टू ऑपरेट, राज्य शासन द्वारा दिये जाने वाले फारेस्ट क्लीयरेंस, स्थानीय निकायों द्वारा जारी अनापत्ति प्रमाण पत्र इत्यादि हस्तांतरित हो जावेंगे।

**परन्तु इसके लिए संबंधित विभागों के नियमों/अधिनियमों में वर्णित प्रक्रिया के अनुसार कार्यवाही करना होगी।**

टीपः—(1) उपरोक्त पैकेज के लिए आवश्यक है कि सक्षम समिति को बीमार उद्योग घोषित करने हेतु आवेदन की तिथि को आवेदक के उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम 5.00 लाख रू. का पूंजी निवेश हो व फैक्टरी परिसर में मशीनरी स्थापित भी हो।

(2) किसी इकाई को बीमार उद्योगों के पुनर्वास का पैकेज केवल एक बार दिया जावेगा।

12.2 **बंद उद्योगों के पुनः संचालन हेतु पैकेज :—**

(1) किसी भी बंद घोषित उद्योग का क्रय करने पर निम्नांकित छूट दी जावेगी :—

(i) स्टाम्प शुल्क से पूर्ण छूट

(ii) पंजीयन शुल्क से पूर्ण छूट

(iii) औद्योगिक क्षेत्रो/लैण्ड बैंक में उद्योग स्थापित होने की दशा में वर्तमान में प्रचलित भू—प्रब्याजि का 15 प्रतिशत के स्थान पर 5 प्रतिशत की दर से भू—हस्तांतरण शुल्क लिया जावेगा ।

(2) औद्योगिक नीति 2014—19 के औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहनों की पात्रता को आधार मानकर बंद उद्योग के स्वामी या क्रेता को (यथा स्थिति जो लागू हो) निम्नानुसार पूर्णतः/शेष बची अनुदान, छूट एवं रियायत दी जावेगी, जिसका उपयोग बंद उद्योग ने अपने उद्योग के संचालित रहने की अवधि में नही किया हो/आंशिक किया हो :—

2.1 ब्याज अनुदान
2.2 स्थायी पूंजी निवेश अनुदान
2.3 परियोजना प्रतिवेदन अनुदान
2.4 गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान
2.5 तकनीकी पेटेन्ट अनुदान
2.6 प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान
2.7 निःशक्त अनुदान
2.8 विद्युत शुल्क से छूट
2.9 प्रवेशकर भुगतान से छूट
2.10 कृशि एवं खाद्य प्रसंस्करण उद्योग नीति 2012 के अंतर्गत मंडी शुल्क छूट

**उदाहरणार्थ :— (अ)** यदि किसी उद्योग ने औद्योगिक नीति 2004—09 के अंतर्गत एक सामान्य उद्योग 01 नवम्बर 2005 को स्थापित किया है व दो वर्ष की अवधि हेतु निर्धारित 40 प्रतिशत की दर से ब्याज अनुदान प्राप्त किया है व औद्योगिक

नीति 2014–19 की अवधि में बंद उद्योग घोषित होता है, तो शेष तीन वर्ष की अवधि हेतु ब्याज अनुदान की पात्रता औद्योगिक नीति 2014–19 के अधीन निर्धारित दर पर व अधिकतम सीमा के अधीन होगी।

**(ब)** यदि कोई उद्योग औद्योगिक नीति 2004–09 के अधीन अनुदान, छूट एवं रियायतों हेतु अपात्र उद्योगो की श्रेणी में था एवं औद्योगिक नीति 2014–19 में पात्र है, तो पुनः उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014–19 की शेष अवधि (उद्योग के प्रारंभ होने से बंद घोषित होने तक की अवधि को पात्रता अवधि से कम करने के पश्चात् बची शेष अवधि) हेतु ब्याज अनुदान की पात्रता होगी।

**(स)** उद्योग स्थापना के पश्चात् दिये जाने वाले अन्य अनुदान (जैसेः– स्थायी पूंजी निवेश अनुदान, परियोजना प्रतिवेदन अनुदान, गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान, तकनीकी पेटेन्ट अनुदान, प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान, निःशक्त अनुदान) यदि प्राप्त नही हुए हैं/आंशिक प्राप्त हुए हैं तो बंद उद्योग के क्रेता को पूर्ण/शेष बची राशि की पात्रता होगी।

**(द)** उपरोक्तानुसार स्थिति उद्योग स्थापना के पश्चात् दिये जाने वाले छूट के प्रकरणों (विद्युत शुल्क से छूट, प्रवेशकर से छूट, मंडी शुल्क से छूट) में भी लागू होगी।

(3) किसी भी उद्योग को बंद घोषित करने के दिनांक तक भुगतान हेतु बकाया राशि की परिभाषा के अंतर्गत निहित विभागों/निकायो (ऊर्जा विभाग, राजस्व विभाग, वाणिज्यिक कर विभाग, उद्योग विभाग, जल संसाधन विभाग, खनिज संसाधन विभाग, स्थानीय प्रशासन विभाग एवं श्रम कानूनो के अंतर्गत गठित राज्य शासन के निकाय) को देय राशियों का भुगतान तीन माह की अवधि के भीतर एकमुश्त करने पर संपूर्ण पेनाल्टी/ब्याज/अधिभार पूर्णतः माफ किया जावेगा।

***परन्तु यह प्रावधान संबंधित विभाग द्वारा नियमानुसार जारी अधिसूचना की तिथि से पश्चातवर्ती प्रभाव से ही लागू होगा।***

(4) उपरोक्त (3) के तहत् यदि एकमुश्त राशि का भुगतान नही किया जाता है तो 36 समान मासिक किश्तो/12 त्रैमासिक किश्तो में मूल राशि + संपूर्ण पेनाल्टी/ब्याज /अधिभार सहित भुगतान की सुविधा दी जावेगी, इस निर्धारित अवधि में भुगतान न होने पर भारतीय स्टेट बैंक द्वारा निर्धारित बेस रेट पर ब्याज का भुगतान करना होगा।

***परन्तु, यह प्रावधान इस हेतु संबंधित विभागों के नियमों/अधिनियमों में संशोधन उपरांत अधिसूचना जारी होने पर पश्चातवर्ती प्रभाव से ही लागू होगा।***

***तथापि विद्युत देयकों के मामले में भारतीय स्टेट बैंक द्वारा निर्धारित बेस रेट पर ब्याज का भुगतान के स्थान पर विद्युत नियामक आयोग द्वारा अधिसूचित सप्लाई कोड में दिये गये प्रावधानों के अनुरूप नियमानुसार अधिभार देय होगा।***

(5) बंद उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम 3.00 करोड़ रू0 या उत्पादनरत विद्यमान उद्योग में वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने की दिनांक तक प्लांट एवं मशीनरी मद में मान्य निवेशित पूंजी के न्युनतम 25%, जो भी अधिक हो, का अतिरिक्त पूंजी निवेश करने पर, तथा उद्योग विभाग में पंजीकृत मूल क्षमता या औसत उत्पादन, जो भी अधिक हो, में न्यूनतम 25% की वृद्धि होती हो एवं कुल रोजगार में भी 10%, की वृद्धि हो तथा विस्तारित वाणिज्यिक उत्पादन इस नीति की कालावधि में प्रारंभ हो, तो किये गये अतिरिक्त पूंजी निवेष पर औद्योगिक नीति

2014–19 में घोषित अनुदान, छूट एवं रियायतें प्राप्त होगी (विस्तार/डायवर्सीफिकेशन आदि पर) किन्तु इसकी अधिकतम सीमा बंद उद्योग को देय शेष अनुदान एवं इस अतिरिक्त पूंजी निवेश पर देय अनुदान की अधिकतम सीमा औद्योगिक नीति 2014–19 में घोषित अनुदान की सीमा से अधिक नहीं होगी।

(6) नये उद्योग को जल उपलब्धता की स्थिति में पुनः जल स्वीकृति देते समय कोई अतिरिक्त चार्जेस/सुरक्षा निधि नहीं ली जावेगी।

(7) बंद उद्योग के क्रेता के पक्ष में विद्युत कनेक्शन, जल कनेक्शन, कन्सेंट टू ऑपरेट, राज्य शासन द्वारा दिये जाने वाले फारेस्ट क्लीयरेंस, स्थानीय निकायों द्वारा जारी अनापत्ति प्रमाण पत्र इत्यादि हस्तांतरित हो जावेंगे।

*परन्तु यह प्रावधान संबंधित विभाग द्वारा नियमानुसार जारी अधिसूचना की तिथि से पश्चातवर्ती प्रभाव से ही लागू होगा।*

**टीपः–** (1) उपरोक्त पैकेज के लिए आवश्यक है कि उद्योग को बंद उद्योग घोषित करने हेतु आवेदन की तिथि को आवेदक के उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम 5.00 लाख रू. का पूंजी निवेश हो व फैक्टरी परिसर में मशीनरी स्थापित भी हो।

(2) किसी इकाई को बंद उद्योगों के पुनः संचालन हेतु पैकेज केवल एक बार दिया जावेगा।

13 **वित्त पोषण के संबंध में.–** भारतीय रिजर्व बैंक द्वारा बीमार/बंद लघु औद्योगिक इकाईयों के पुनर्स्थापन/पुनर्वास के संबंध में बैंको/वित्तीय संस्थाओ के माध्यम से समय–समय पर उपलब्ध कराई जाने वाले वित्त पोषण/सुविधाओं को पुनर्वास योग्य लघु औद्योगिक इकाईयों को दिलाने हेतु सहयोग किया जावेगा।

14 **गैर वित्तीय सुविधाएं.–**

1. बंद/बीमार घोषित उद्योग के श्रम विवादो का निपटारा श्रम विभाग द्वारा तत्परता से किया जाकर उसे हर संभव सहायता दी जावेगी ताकि उद्योग का संचालन सुचारू रूप से प्रारंभ होकर संचालित हो सके।

2. उद्योग विभाग द्वारा सिंगल विण्डो प्रणाली के माध्यम से समस्त प्रकरणों का निराकरण किया जावेगा।

15. **बंद/बीमार घोषित उद्योग के दायित्व.–**

1. बंद/बीमार घोषित उद्योग का दायित्व होगा कि पैकेज की प्राप्ति उपरांत 05 वर्ष की अवधि तक चार्टर्ड एकाउटेन्ट से अंकेक्षित लेखे व बैलेंस शीट उद्योग संचालनालय/जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र को उपलब्ध कराएं। बंद/बीमार उद्योग को प्रतिवर्ष उत्पादन, लाभ, राज्य शासन को देय करो का भुगतान, व रोजगार से संबंधित जानकारी भी प्रदान करनी होगी।

2. बंद/बीमार घोषित अवधि तक उपक्रम द्वारा न तो लाभांश की घोषणा की जावेगी तथा न ही लाभांश का भुगतान किया जावेगा।

3. बंद/बीमार उद्योग द्वारा राज्य शासन की स्थानीय रोजगार देने की नीति (राज्य के स्थानीय निवासियों को अकुशल श्रेणी में 90 प्रतिशत, कुशल श्रेणी में 50 प्रतिशत, व प्रबंधकीय श्रेणी में 33 प्रतिशत रोजगार प्रदान करने की शर्त) का पालन करना होगा।

4. बंद/बीमार उद्योग का संचालन प्रभावी ढ़ंग से करना होगा।

5. बंद/बीमार उद्योग को छत्तीसगढ़ पर्यावरण संरक्षण मण्डल द्वारा निर्धारित समस्त प्रदूषण निवारण यंत्रो की स्थापना करनी होगी, इनका सतत् संचालन करना होगा तथा प्रदूषण निवारण के निर्धारित मापदण्डो का पालन करना होगा।

16 बंद/बीमार उद्योगों की नीति के क्रियान्वयन हेतु सभी संबंधित विभागों के द्वारा नीति के लागू होने के 03 माह के भीतर आवश्यक अधिसूचनाएं/प्रशासकीय आदेश जारी किये जायेंगें एवं आवश्यकतानुसार प्रचलित कानून/नियम में संशोधन किये जायेंगें।

17 **क्रियान्वयन अवधि व समीक्षा.**— ''छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति, 2016'' राजपत्र में प्रकाशन के दिनांक से लागू होगी व इसकी अवधि औद्योगिक नीति 2014—19 की कालावधि 31 अक्टूबर 2019 तक होगी। इस कालावधि में राज्य शासन को यह अधिकार होगा कि वह राज्य के वित्तीय संसाधनों/वैश्विक/राष्ट्रीय स्तर पर बाजार के घट—बढ़, तेजी—मंदी, औद्योगिक विकास के विभिन्न मापदण्डों आदि को दृष्टिगत रखते हुए विशेष प्रोत्साहन नीति के प्रावधानों की समय—समय पर समीक्षा कर उसमें नये प्रावधानों का समावेश/संशोधन एवं अंकित प्रावधानों का विलोपन करे।

---

## पर्यटन विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 21 जून 2016

**छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल सेवा भर्ती एवं पदोन्नति नियम-2015**

क्रमांक एफ 1-44/2015/33/पर्य.—छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल के संचालक मंडल की बैठक दिनांक 18.08.2015 द्वारा दिये गये अनुमोदन पश्चात् छत्तीसगढ़ राजपत्र में दिनांक 02 मार्च 2007 को प्रकाशित छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल भर्ती एवं पदोन्नति नियम 2007 तथा छत्तीसगढ पर्यटन मंडल सेवा उपविधियां 2002 के अध्याय 01 एवं 02 में वर्णित प्रावधानों को अधिक्रमित करते हुए तथा सेवा उपविधियां 2002 के अध्याय 03 एवं 04 में वर्णित नियमों को यथावत रखा जाता है।

ये नियम छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल भर्ती एवं पदोन्नति नियम — 2015 कहलाएंगें तथा इन नियमों के अध्याय 01 एवं 02 के नियम 24 का संशोधन राजपत्र में प्रकाशन की दिनांक से तथा शेष समस्त सेवा भर्ती एवं पदोन्नति नियम दिनांक 18—01—2002 से निम्नानुसार लागू होंगें।

### नियम

**अध्याय 01 एवं 02**

(1) **संक्षिप्त शीर्षक एवं प्रारंभः—**

(I) इन नियमों का संक्षिप्त नाम छत्तीसगढ पर्यटन मंडल भर्ती एवं पदोंन्नति नियम 2015 है।

(2) **विस्तार एवं लागू होनाः—** ये नियम मंडल के उन सभी संवर्ग के नियमित, अल्पकालिक, आकस्मिक सेवा, संविदा पर, पुर्ननियुक्ति या पुर्ननियोजित किये गये कर्मचारियो पर लागू होगे। वे कर्मचारी, जिनकी सेवाएं राज्य शासन/केन्द्र शासन से अथवा और अन्य निगम/मंडलो से प्रतिनियुक्ति पर प्राप्त की गई है, उन पर प्रतिनियुक्ति की सेवा शर्ते तथा अन्य नियम शासन के अनुसार लागू होंगे। इन नियमों के निर्वचन की शक्ति संचालक मंडल में निहित है। तथा इन नियमों के अर्थ या संदर्भ या प्रयोग के संबंध में जहॉ कही भी कोई संदेह हो उस मामले में संचालक मंडल का निर्णय अंतिम तथा बंधनकारी होगा।

(3) **परिभाषाऐ** :— इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न होः—

(अ) **''मण्डल''** से अभिप्रेत छत्तीसगढ पर्यटन मंडल से है।

(ब) **''संचालक मण्डल''** से अभिप्रेत छत्तीसगढ पर्यटन मंडल के संचालक मंडल से है।

(स) **''शासन''** का अर्थ छत्तीसगढ शासन से है।

(द) **''नियुक्ति प्राधिकारी''** से तात्पर्य मंडल या प्रबंध संचालक से है।

(इ) **''चयन समिति''** से अभिप्रेत संचालक मंडल द्वारा नियुक्त विभागीय पदोंन्नति समिति से है।

(ई) **"अनुसूची"** से अभिप्रेत, इन नियमों के साथ संलग्न अनुसूची से है।

(ए) **"सेवा और पद"** से अभिप्रेत छत्तीसगढ पर्यटन मंडल के स्वीकृत सेवाओं तथा पदों से है।

(ऐ) **"आरक्षण"** से अभिप्रेत अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति, अन्य पिछडा वर्ग तथा राज्य शासन द्वारा समय–समय पर जारी किये गये दिशा–निर्देशो के अंतर्गत होने वाले आरक्षण से है।

(आ) **"संविलियन"** से अभिप्रेत छत्तीसगढ पर्यटन मंडल की सेवा में संविलियन से है।

(ओ) **"वेतनमान"** से अभिप्रेत राज्य शासन द्वारा स्वीकृत पद एवं वेतनमान से है।

(औ) **"सक्षम प्राधिकारी"** से तात्पर्य प्रबंध संचालक से है।

**(4)** **पद, नियुक्ति एवं पदोंन्नति/संविलियन/सेवाओं/पदों का निर्धारण.–** सेंवाओं में निम्न व्यक्ति शामिल होगें नामतः

1. वे कर्मचारी जिनकी सेवाएं राज्य पुर्नगठन के फलस्वरूप छत्तीसगढ पर्यटन मंडल को प्राप्त होकर, जिनका संविलियन किया गया है, तथा वे अनुसूची कमांक–1 में उल्लेखित पद एवं पद का वेतनमान धारण करते हों। राज्य पुर्नगठन के फलस्वरूप मध्यप्रदेश राज्य पर्यटन विकास निगम, भोपाल से अंतरित हुए मंडल की सेवा में संविलियन किये गये समस्त अधिकारी/कर्मचारी शासन द्वारा पद संरचना में स्वीकृत किये गये पदों के अनुसार अगले उच्च पद एवं वेतनमान में पदोंन्नति के लिए पात्र होगें। स्वीकृत सेटअप में सर्वप्रथम नियमित कर्मचारियों के समाहित होने के पश्चात उनकी पदोंन्नति उपलब्ध उच्च पद पर वरिष्ठता, योग्यता तथा वर्तमान पद पर किये गये कार्य अनुभव के आधार पर की जावेगी। तत्पश्चात सीधी भर्ती या प्रतिनियुक्ति के विकल्प पर विचार किया जावेगा।

**(5)** **वर्गीकरण, वेतनमान, पद इत्यादि.–** सेवापदों का वर्गीकरण, वेतनमान एवं सेवाओं के पदों की संख्या अनुसूची–1 में दर्शाये (दर्शित संलग्न परिशिष्ट–1 ) अनुसार होगा, संचालक मंडल चाहे तो पदों में बढ़ोतरी कर राज्य शासन को बढ़े हुए पदों की स्वीकृति हेतु प्रस्ताव भेजेगा।

**(6)** **चयन प्रकिया .–**

**(I)** सेवा पदों पर नियुक्ति/पदोंन्नति इन नियमों के लागू होने के बाद निम्नलिखित प्रकिया से होगी यथाः–

**अ.** सीधी भर्ती से।
**ब.** पदोंन्नति से।
**स.** प्रतिनियुक्ति के द्वाराः– राज्य मंडल में बाहय सेवा से प्रतिनियुक्ति पर अधिकारी/ कर्मचारी की सेवाएं राज्य शासन के सामान्य प्रशासन एवं वित्त विभाग द्वारा निर्धारित नियमों/मापदंडों के अनुसार ली जा सकेंगी।

**(II)** उपनियम–6 (I) के नियम 'अ' 'ब' अथवा 'स' के अंतर्गत नियुक्ति/पदोंन्नति अथवा पद पर नियुक्ति स्वीकृत सेटअप दिनांक 30/09/2005 के अनुसार होगी संचालक मंडल के पूर्व अनुमोदन पर नियुक्ति प्राधिकारी स्वीकृत सेटअप के अतिरिक्त अन्य किसी पद पर नियुक्ति कर सकता है।

**(III)** इन नियमों के प्रावधानों के अधीन किसी विशेष रिक्ति अथवा सेवा में रिक्तियों को भरने हेतु नियुक्ति के लिए ग्राह्य नियमों के अंतर्गत नियुक्ति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सामान्य तौर पर चयन समिति की सलाह से संचालक मंडल के अनुमोदन से किया जावेगा।

**(IV)** उपनियम–6 (I) के उपबंधो के अलावा यदि नियुक्ति प्राधिकारी के अभिमत में भर्ती किया जाना अतिआवश्यक हो तो इस संबंध में संचालक मंडल के अनुमोदन उपरांत प्रकिया का निर्धारण किया जाए।

(7) **सेवा पदों पर नियुक्ति/पुर्ननियोजन/पुर्ननियुक्ति/संविदा/अल्पकालिक/आकस्मिक नियुक्ति** :– इन नियमों के प्रभाव में आने के बाद सेवा पदों पर सभी नियुक्तियां नियुक्त प्राधिकारी के द्वारा संचालक मंडल के अनुमति से की जावेगी। संचालक मंडल की अनुमति के बिना कोई भी नियुक्ति, प्रतिनियुक्ति/पुर्ननियोजन/संविदा/अल्पकालिक अथवा आकस्मिक नियुक्तियां नही की जा सकेगी।

(8) **सीधी भर्ती की स्थिति में आवश्यक अर्हता**–चयनित होने के लिए उम्मीद्वार को निम्नलिखित अर्हताएं पूर्ण करनी होगीं:–

(I) **आयु:–**

(अ) वह उम्मीद्वार इन नियमों के साथ संलग्न अनुसूची (III) के कॉलम (4) के अनुसार न्यूनतम/ अधिकतम आयु पूर्ण करता हो जैसा कि संचालक मंडल निर्धारित करें।

(ब) अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति एवं शासन द्वारा घोषित अन्य पिछड़ा वर्ग के आवेदक तथा महिला उम्मीद्वार तथा अन्य के संबंध में अधिकतम आयु सीमा राज्य शासन के नियमों के अंतर्गत शिथिलनीय होगी।

(स) कोई अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैन्यकर्मी हो उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने की अनुज्ञा दी जाएगी बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु हो, वह अधिकतम आयु सीमा से 05 वर्ष से अधिक न हो।

(II) **शैक्षणिक एवं व्यवसायिक योग्यता:**–उम्मीद्वार सेवा के लिए आवश्यक अनिवार्य शैक्षणिक एवं व्यवसायिक अर्हताओ को संलग्न अनुसूची–III के कालम 05 मे दर्शाये अनुसार पूर्ण करता हो बशर्ते:–

**(अ)** चयन समिति द्वारा उपरोक्तानुसार (अनुसूची में दर्शाये अनुसार) निर्धारित किये गये मापदण्डों अनुशंसा पर योग्य उम्मीद्वार को मान्य किया जा सकता है।

(III) छत्तीसगढ राज्य के बाहर के कार्यालय में कोई भी पद (जैसे:– पर्यटन अधिकारी, सूचना सहायक एवं भृत्य शामिल होंगें) में नियुक्ति होने के लिए छत्तीसगढ राज्य के मूल निवासी होना अनिवार्य नही है क्योंकि स्थानीय व्यक्ति स्थानीय भाषा जानतें है। स्थानीय होने के कारण उसे उस क्षेत्र के विशेष ज्ञान तथा जानकारी होती है, जो स्थानीय पर्यटको को सूचना देने के लिए आवश्यक है। स्थानीय होने के कारण कम सुविधा में अच्छी सेवा का निष्पादन कर सकता है।

बाहर के कार्यालय से तात्पर्य उन समस्त कार्यालयों से है, जो छत्तीसगढ राज्य के बाहर स्थित हैं। उदाहरण के लिए दिल्ली, कोलकाता, मुंबई, बेंगलुरू, नागपुर, अहमदाबाद, हैदराबाद, जयपुर, भुवनेश्वर, भोपाल, विशाखापट्टनम तथा भारत में अन्य किसी भी स्थान पर यह कार्यालय हो सकता है। इनके के अतिरिक्त केवल प्रथम श्रेणी के अधिकारी को छोड़कर अन्य सभी नियुक्तियों हेतु अभ्यार्थियों को छत्तीसगढ़ राज्य का मूल निवासी होना अनिवार्य है।

(9) **उम्मीद्वार की अयोग्यता** :–

(I) छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल के सेवा उपविधि 2002 के उपनियम–09 तथा इन भर्ती एवं पदोंन्नति नियमों में उल्लेखित नियमों के विपरीत नियुक्ति/पदोंन्नति पा जाता है अथवा जो उम्मीद्वार किसी भी प्रकार से स्वीकृत पद के लिए अयोग्य पाया जाता है तब ऐसी जानकारी प्राप्त होने पर उसे तत्काल पद से हटाया जा सकेगा।

(II) ऐसे अभ्यर्थी जिनके द्वारा चयनित होने के लिए यदि चयन समिति को अथवा चयन हेतु नियुक्ति प्राधिकारी को किसी भी तरह से, किसी प्रकार का प्रलोभन/प्रभाव डाला गया हो, चयन के लिए अयोग्य घोषित किया जा सकेगा।

(10) **नियुक्ति हेतु नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय** :–किसी भी उम्मीद्वार के चयन के लिए नियुक्ति हेतु पात्रता होने पर नियुक्ति प्राधिकारी का संचालक मंडल की सहमति से लिया गया निर्णय अंतिम एवं सर्वमान्य होगा।

(11) **चयन समिति का गठनः–**

(I) योग्य अभ्यार्थियों के प्रारंभिक चयन के लिए अनुसूची में संलग्न परिशिष्ट–III के कालम 06 में वर्णित अनुसार सदस्यों की चयन समिति होगी।

(II) सेवापदों पर उम्मीद्वार की नियुक्ति चयन समिति की अनुशंसा पर नियुक्त प्राधिकारी द्वारा समय–समय पर निर्धारित मापदण्डों के आधार पर लिखित परीक्षा/मौखिक साक्षात्कार के द्वारा किया जा सकेगा।

(III) अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति वर्ग के उम्मीद्वारों के लिए शासन के नियमों के अनुसार सीधी भर्ती के लिए उपलब्ध रिक्तियों में आरक्षण प्रतिशत का पालन किया जावेगा।

(12) **चयन समिति द्वारा अनुशंसित उम्मीद्वारों की सूची** :– चयन समिति द्वारा उपयुक्त पाए गये उम्मीद्वारों के नाम एवं अन्य विवरण नियुक्ति हेतु सक्षम प्राधिकारी को अग्रेषित किये जाऐगें। ये नाम प्राथमिकता के क्रम में एवं अनुसूचित जाति व अनुसूचित जनजाति के उम्मीदवारों के क्रम में सूचीबद्व होंगे। यह सूची 01 वर्ष की अवधि तक प्रभावशील रहेगी, जिसे प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल द्वारा विशिष्ट परिस्थितियों मे आगामी 6 माह तक के लिए बढ़ाया जा सकेगा।

(13) **पदोंन्नति द्वाराः–**

(I) योग्य उम्मीद्वार की पदोंन्नति के चयन के लिए संलग्न अनुसूची IV में उल्लेखित अनुसार सदस्यों की एक पदोंन्नति समिति होगी। इसके अलावा प्रत्येक पदोंन्नति समिति में राज्य शासन सामान्य प्रशासन विभाग के निर्देशानुसार अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति अथवा अन्य पिछडे वर्ग के एक अधिकारी मनोनीत किया जावेगा।

(II) पदोंन्नति समिति की प्रत्येक एक वर्ष में आवश्यकता अनुसार बैठक आयोजित की जावेगी।

(III) किसी अधिकारी/कर्मचारी के वर्तमान पद पर 05 वर्ष की सेवा पूर्ण करने के उपरांत उनके संवर्ग में अगर स्वीकृत पद संरचना में पदोंन्नति हेतु उसका अगला उच्च पद स्वीकृत न हो अथवा रिक्त न हो तो उसे विभागीय पदोंन्नति समिति की अनुशंसा पर अगला उच्च वेतनमान दिया जावेगा। तथा उच्च पद रिक्त होने की तिथि से वरिष्ठता एवं योग्यता के आधार पर नियमानुसार पदोंन्नति दी जावेगी।

(14) **पदोंन्नति हेतु पात्रताः–**

(1) कर्मचारी की पदोंन्नति विभिन्न श्रेणियो के पदों पर पदोंन्नति के उन मार्गो के अनुसार विनियमित की जाएगी जैसा कि प्रबंध संचालक इन नियमों के अंतर्गत इस संबंध में विनिर्दिष्ट करे।

(2) विभागीय पदोंन्नति समिति विभिन्न श्रेणियों में पदोंन्नति के लिए पात्र कर्मचारियो के मामलों की सूक्ष्म जांच करेगी और ऐसी सिफारिशें करेगी जो उचित समझी जाए ।

(3) पदोंन्नति के लिए उम्मीद्वारों का चयन करते समय न्यूनतम विहित अर्हताओं तथा वरिष्ठता के अलावा निम्नलिखित बातों पर भी विचार किया जाएगा।

1. निष्ठा।
2. चातुर्य तथा शक्ति।
3. बुध्दि् तथा रूचि, और
4. अनुभव तथा पिछले पांच वर्षो का संतोषजनक गोपनीय चरित्रावली।
5. वर्तमान पद पर कर्मचारियो का कार्य–संपादन, कार्यशैली एवं गुणवत्ता।

संचालक मंडल या नियुक्ति प्राधिकारी के द्वारा कर्मचारी का नाम पदोंन्नति की चयन सूची से कभी भी हटाया जा सकेगा यदि जो पदोंन्नतियां इन नियमों के अंतर्गत न की गई हो एवं मंडल या नियुक्ति प्राधिकारी को कर्मचारी/अधिकारी की पदोंन्नति के लिए उसकी अनुपयुक्तता के संबंध में समाधान हो जाए।

(15) **योग्य अधिकारियों/कर्मचारियों की सूची की तैयारी/रोस्टर का पालन करनाः–**

(I) प्रबंध संचालक द्वारा अधिकृत अधिकारी उन कर्मचारियों की सूची तैयार करेगा, जो कि उपरोक्त नियम–14 में उल्लेखित स्थितियो के अनुसार पात्रता की सभी शर्तो को पूरा करते हों, अथवा समिति द्वारा पदोंन्नति के लिए मान्य हों। यह सूची आगामी एक वर्ष तक सभी संभाव्य रिक्त पदों के भरे जाने के लिए पर्याप्त होगी ।

(II) इस प्रकार पदोंन्नति की सूची में शामिल करने के लिए चयन पदोंन्नति अनुसूची–IV के कंडिका (2) एवं (5) में निर्दिष्ट मानकों पर आधारित होना अनिवार्य होगा।

(III) इस सूची में सम्मिलित अधिकारियों/कर्मचारियों के नाम सेवा के विशिष्ट संवर्गो के अनुसार वरिष्ठता कम में व्यवस्थित होगें।

(IV) इस प्रकार तैयार सूची को प्रतिवर्ष पुनरावलोकन कर संशोधित किया जावेगा एवं प्रतिवर्ष मूल रूप से तैयार सूची नियुक्ति करने वाले सक्षम प्राधिकारी को प्रस्तुत की जावेगी जिनके द्वारा सूची संतोषजनक पाये जाने पर इस सूची को अनुमोदित किया जा सकेगा।

(V) अनुसूची–(IV) के कंडिका (2) एवं (3) में उल्लेशित सेवा/पदों पर पदोंन्नति के लिए यह सूची मापदण्ड चयन सूची होगी।

(VI) नियम–(15) के उपनियम–(II) एवं (IV) के अनुसार यह चयन सूची सामान्य रूप से तब तक प्रभावशील रहेगी जब तक पुनः इसका पुर्नवलोकन अथवा संशोधन न किया जावे बशर्ते, इस सूची में सम्मिलित किसी कर्मचारी की योग्यता आचरण एवं कार्यव्यवहार अथवा इन नियमों के परिपालन में किसी प्रकार की गंभीर दोष के कारण वह पदोंन्नति हेतु अनुपयुक्त पाया जाता है, ऐसी दशा में मंडल अथवा नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा पुर्नवलोकन करने पर किसी कर्मचारी के नाम को हटाया जाना उचित समझा जावे तो चयनित नियुक्ति/पदोंन्नति से उसका नाम हटाया जा सकता है।

(16) **चयनित सूची से सेवा/पदों पर नियुक्ति :–**

(1) चयनित सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की सेवा संवर्गो के पदों पर नियुक्ति किये जाते समय चयन सूची में दर्शाये गये कर्मचारियों के नामक्रम अनुसार ही की जावेगी। बशर्ते प्रशासनिक कारणों से जहॉ अत्यावश्यक हों, एक व्यक्ति जिसका नाम सूची में सम्मिलित नहीं हो अथवा जो चयन सूची में अगले क्रम पर न हो, को सेवा/पद पर नियुक्ति किया जा सकता है, यदि नियुक्ति हेतु सक्षम प्राधिकारी इस बात से सहमत हों कि यह रिक्तियां आगामी 03 माह तक समाप्त नहीं होने वाली है।

(17) **व्याख्या (Interpretation)** :– इन नियमों की व्याख्या के समय नियमों से संबंधित/अभ्यावेदन एवं विसंगति संबंधी जानकारी या कोई प्रश्न उत्पन्न होने पर प्रबंध संचालक द्वारा संचालक मण्डल को निर्णय हेतु अग्रेषित किया जावेगा तथा इस संबंध में संचालक मण्डल का निर्णय अंतिम होगा।

(18) **शिथिलता** :– संचालक मण्डल द्वारा इन नियमों में शिथिलता प्रदान की जा सकेगी।

(19) **पूर्व नियमों पर प्रभाव** :– इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात सेवा में समस्त नियुक्तियां/पदोंन्नतियां संचालक मंडल अथवा संचालक मंडल द्वारा प्रत्यायोजित अधिकारों के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा की जावेगी। छत्तीसगढ पर्यटन मंडल में जो भी नियुक्तियां या पदोंन्नतियां संचालक मंडल अथवा संचालक मंडल द्वारा प्रत्यायोजित अधिकारों द्वारा की गई है, वे सभी पदोंन्नतियां, नियुक्तियां तथा पदोंन्नति पश्चात् प्रकरण चाहे वर्तमान नियमों के अनुसार हो अथवा उन नियमों के विपरीत हो, उन सभी नियुक्तियो एवं पदोंन्नतियो को नियमानुसार मानते हुए उन्हे नियम के अधीन माना जायेगा अर्थात पूर्व मे की गई समस्त नियुक्तियो एवं पदोंन्नतियो आदि पर नियम के अधीन कोई प्रतिकूल प्रभाव नही पडेगा।

(20) **प्रतिनियुक्ति से :–**

1. सक्षम प्राधिकारी द्वारा प्रतिनियुक्ति पर नियुक्त किसी कर्मचारी को मण्डल की सेवा में संविलियन करने के लिए उसके विकल्प को स्वीकार करने का निर्णय लिया जाए तब वह कर्मचारी भूतपूर्व नियोजक में नही रह जाएगा।

2. वे कर्मचारी जो शेडयूल (3) में उल्लेखित पद के वेतनमान में कार्यरत हों अथवा वे उक्त पद के लिए निर्धारित आवश्यक अनिवार्य अर्हताएं पूरी करते हैं, वे राज्य शासन द्वारा निर्धारित किये गये नियमों के अंतर्गत (पैतृक विभाग/पर्यटन मण्डल एवं दोनों विभागों के प्रशासकीय विभाग की सहमति से) छत्तीसगढ़ पर्यटन मण्डल में रिक्त पद पर संविलियन किये जाने हेतु पात्र होगें बर्शते उनके द्वारा मण्डल में 4 वर्ष की प्रतिनियुक्ति सेवा की अवधि पूर्ण कर ली हो तथा उनका कार्य उत्कृष्ट एवं संतोषप्रद हो तथा इस संविलयन से किसी अधिकारी/कर्मचारी इस उच्च पद पर पदोंन्नति से वंचित न हो रहा हो।

3. प्रतिनियुक्ति पर आए कर्मचारी का संविलयन प्रतिनियुक्ति के पूर्व पद एवं वेतनमान से उच्च पद या वेतनमान पर नही होगा तथा जिस पद पर संविलयन किया जा रहा है वह पदोंन्नति का पद न हो केवल सीधी भर्ती एवं प्रतिनियुक्ति के पद पर ही संविलयन किया जा सकेगा। तथा संविलयन के पूर्व उसकी 05 वर्ष की गोपनीय चरित्रावली उत्तम होना आवश्यक होगी। प्रतिनियुक्ति से उपरोक्त नियमों के अंतर्गत संविलयन होने के उपरांत किसी कर्मचारी एवं अधिकारी को तत्काल पदोंन्नति का लाभ नही दिया जावेगा इस हेतु 05 वर्ष तक संविलयन हुए पद पर 05 वर्ष तक संतोषजनक कार्य करने के उपरांत सेवा भर्ती एवं पदोंन्नति नियमों के अनुसार पदोंन्नति की जा सकेगी।

4. ऐसे प्रतिनियुक्ति पर कार्यरत कर्मचारी की वरिष्ठता जिसकी सेवाओं का मंडल में संविलयन कर लिया गया हो मंडल के अधीन उसकी सेवाओं को संविलयन के दिनांक से निर्धारित की जावेगी। ऐसे कर्मचारी/अधिकारी को संविलयन की तिथि को संबंधित संवर्ग के कनिष्ठतम कर्मचारी के ठीक बाद के स्थान पर वरिष्ठता दी जावेगी।

(21) **सेवा का प्रारंभ और वरिष्ठताः–**

1. इन उपविधियों द्वारा या इनके अधीन अन्यथा उपबंधित स्थिति को छोड़ किसी कर्मचारी की सेवायें उस कार्य दिवस से प्रारंभ मानी जाएगी जिस दिन उसने इन उपविधियों के अधीन की गई नियुक्ति पर मण्डल द्वारा उसे सूचित स्थान तथा समय पर कर्तव्य पर उपस्थित होने की सूचना दी हों।

2. कर्मचारी की वरिष्ठता पद की उस विशिष्ट श्रेणी में, जिसमें कर्मचारी द्वारा धारित पद सम्मिलित हो, की गई लगातार सेवा की अवधि के अनुसार निश्चित की जाएगी। उस मामले में जहां नियुक्तियां योग्यता सूची के आधार पर की जाए ऐसे कर्मचारी की वरिष्ठता चयन पेनल में उसकी स्थिति के अनुसार निश्चित की जाएगी, भले ही विनिर्दिष्ट में कार्यभार ग्रहण की तारीख कुछ भी क्यों न हों।

3. प्रत्येक श्रेणी एवं संवर्ग के लिए वरिष्ठता सूची प्रधान कार्यालय द्वारा प्रत्येक वर्ष तैयार की जाएगी।

(22) **मण्डल की सेवा से त्यागपत्र** :– मण्डल का कर्मचारी यथास्थिति यदि उसने दो वर्ष या इससे अधिक की सेवा पूरी कर ली हो तो स्पष्टतः तीन माह की पूर्व सूचना दिए बिना ऐसी सूचना की एवज में मण्डल के पास तीन माह का वेतन जमा किये बिना, पदत्याग नही करेगा या अन्यथा रूप से मण्डल की सेवा नही छोडेंगा। यदि कर्मचारी अपेक्षित सूचना न दे या सूचना की एवज मे वेतन तथा भत्ते की अपेक्षित रकम जमा न करें तो मण्डल द्वारा उसे देय रकम बकाया रकमों के लिए समायोजित की जाएगी और कोई रकम अदत्त रह जाए तो वह वसूल की जाएगी।

(23) **सेवा–समाप्त करना** :– मण्डल में कर्मचारी की नियुक्ति के लिए निर्धारित की गई अनिवार्य शैक्षणिक, तकनीकी योग्यता के संबंध में जांच करने पर यदि वह कर्मचारी पद के लिए अयोग्य पाया जाता है अथवा यदि कोई कर्मचारी अपनी योग्यता की जानकारी छुपाता है या झूठी जानकारी देकर नियुक्ति पा गया है तो उस कर्मचारी को तत्काल पद एवं सेवा से हटाया/बर्खास्त किया जा सकेगा। यथास्थिति, यदि कर्मचारी ने दो वर्षो से अधिक की लगातार सेवा पूरी कर ली हो तो तीन माह की सूचना दिए बिना या ऐसी सूचना की

एवज में उसे तीन माह का वेतन दिये बिना उनकी सेवायें समाप्त नहीं करेगा। छुट्टी का कोई भाग सूचना की अवधि में परिवर्तित नही किया जा सकेगा और आकस्मिक छुट्टी को छोड़ अन्य कोई भी छुट्टी सूचना की अवधि में नहीं दी जाएगी। नियुक्ति प्राधिकारी विशेष प्रकरणों से कर्मचारी द्वारा तीन महीने या उसके किसी भाग की सूचना देने या ऐसी सूचना की एवज में तीन महीने का वेतन तथा भत्ता जमा करने की शर्त हटा सकेगा।

(24) **अधिवार्षिकी (सेवानिवृत्ति):–** कर्मचारी अपनी आयु के 62 वर्ष पूर्ण होने की तारीख को अधिवार्षिकी की आयु प्राप्त करेगा और उसी तारीख को सेवानिवृत्त हो जाएगा।

परन्तु नियुक्ति प्राधिकारी लेखबद्ध किए जाने वाले विशेष कारणों से, यदि कर्मचारी ऐसे प्राधिकारी के समाधान पर्यन्त मानसिक तथा शारीरिक दोनों दृष्टि से उपयुक्त रहे, तो उसके सेवाकाल में संचालक मंडल के अनुमोदन उपरांत राज्य शासन की सहमति से वृद्धि कर सकेगा। **यह नियम राजपत्र में प्रकाशन की तिथि से लागू होगा।**

(25) **सेवा में न रहना :–** प्रत्येक कर्मचारी निम्नलिखित अवस्था में मण्डल के नियोजन में स्वतः नही रह जाएगाः–

1. सेवा समाप्ति की सूचना की अवधि समाप्त हो जाने पर।
2. मण्डल से सेवा समाप्त करने या सेवा से बर्खास्त किए जाने पर।
3. उस अवधि समाप्ति पर जिसके लिए कर्मचारी की नियुक्ति की गई हो।
4. अधिवार्षिकी की आयु प्राप्त कर लेने पर या सेवा की वर्णित अवधि की समाप्ति पर।
5. प्रतिनियुक्ति अवधि की समाप्ति पर।

(26) **कर्तव्य से अनुपस्थितिः–**

1. कोई भी कर्मचारी छुट्टी स्वीकृत करने वाले सक्षम प्राधिकारी की पूर्व अनुमति के बिना कर्तव्य से अनुपस्थित नहीं रहेगा। बीमारी या शारीरिक या मानसिक निर्योग्यता की पुष्टि में शासकीय सेवा मे रहने वाले चिकित्सक या मण्डल द्वारा मान्यता प्राप्त पंजीकृत चिकित्सा प्राधिकारी द्वारा जारी गया चिकित्सा प्रमाण–पत्र प्रस्तुत किया जाएगा।

   परन्तु अस्थायी अस्वस्थता के मामले में 15 दिन से कम अवधि की अनुपस्थिति के लिए साधारणतः किसी प्रकार के चिकित्सा प्रमाण पत्र की आवश्यकता नही होगी।

2. प्रमाण–पत्र की प्रामाणिकता के बारे में कोई संदेह होने की स्थिति में प्रबंध संचालक राय जानने के लिए मामला सक्षम चिकित्सा प्राधिकारी को निर्दिष्ट कर सकेगा। कोई भी कर्मचारी समुचित अनुमति प्राप्त किए बिना अवकाश अवधि नही बढाएगा।

3. अनुमति के बिना अनुपस्थिति को सेवा भंग माना जाएगा।

   परन्तु यदि सक्षम प्राधिकारी का इस बात से समाधान हो जाए कि नियत अवधि से अधिक दिन ठहरना, व्यक्ति के नियंत्रण से परे कारणों से था तो वह अनुपस्थिति की अवधि को देय अवकाश के रूप में स्वीकृत कर सकेगा।

(27) **कतिपय मामलों (विशेष प्रकरणों) में सेवानिवृत्ति :–** उपविधि में दी गई किसी बात के होते हुए भी 25 वर्ष की सेवा पूर्ण हो जाने पर कर्मचारी मण्डल की मंजूरी से सेवानिवृत्त हो सकेगा। ऐसे सभी मामलों मे जहॉं मण्डल किसी कर्मचारी को इस उपविधि के अधीन सेवानिवृत्त करें, उसे या तीन माह की सूचना देगा या तीन माह का नोटिस वेतन देगा।

(28) **समय वेतनमानः–**

1. किसी कर्मचारी को देय समय वेतनमान अनुसूची में विनिर्दिष्ट किए अनुसार होगा।
2. कर्मचारी का प्रारम्भिक वेतन नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा निश्चित किया जाएगा।

**(29)** **वेतन वृद्धि** :– किसी कर्मचारी को तब तक वेतन वृद्धि नहीं रोकी जाएगी जब तक कि ऐसा करने के लिए सक्षम प्राधिकारी द्वारा आदेश नहीं दिया गया हो। वेतन वृद्धि कर्मचारी को सक्षम प्राधिकारी की विशिष्ट अनुमति के बिना नहीं दी जाएगी।

**(30)** **स्थानापन्न नियुक्ति एवं वेतन निर्धारण** :– यदि किसी कर्मचारी को स्थानापन्न आधार पर किसी ऐसे उच्चतर पद पर नियुक्त किया जाए जिसके कर्तव्य और उत्तरदायित्व उसके द्वारा धारित पद के कर्तव्य और उत्तरदायित्वों से उच्चतर हो, तो उच्चतर पद के वेतनमान में उसका प्रारंभिक मूल वेतन, निम्नतर पद पर उसके द्वारा आहरित वास्तविक वेतन को उस प्रक्रम में, जहां ऐसा मूल वेतन आहरित किया जाता हो, एक वेतन वृद्धि जोड़कर बढ़ाने से कल्पित रूप से निकलने वाले मूल वेतन के ठीक उपर के प्रक्रम में निश्चित किया जाएगा। परन्तु यह कि जहां कोई कर्मचारी उच्चतर पद पर उसकी नियुक्ति की तत्काल पूर्व निम्नतर पद के समय वेतनमान के अधिकतम पर मूल वेतन आहरित कर रहा हो वहां उच्चतर पद के समय वेतनमान में उसका प्रारंभिक मूल वेतन उस प्रक्रम पर निश्चित किया जाएगा जो ऐसे समय वेतनमान से ठीक ऊपर का हों।

**(31)** **निरसन तथा व्यावृत्तिः–**

1. रद्दोबदल, उपांतर या परिवर्धन के रूप में इन नियमों में कोई भी संशोधन संचालक मंडल के संकल्प द्वारा शासन की स्वीकृति से राजपत्र में प्रकाशन उपरांत इसे लागू किया जावेगा।

## अध्याय –3
## आचरण तथा अनुशासन

**(32)** **कर्त्तव्य परायणताः–**

क. कर्मचारी अपने कर्त्तव्य के प्रति निष्ठा और कर्तव्य परायणता बनाये रखेगा।

ख. वह विनीत होगा।

ग. कार्य और कार्य निष्पादन में नियमित होगा, और

घ. मंडल के किसी भी कर्मचारी की अवज्ञा नही करेगा।

**(33)** **राजनीति में भाग नही लेनाः–**

1. कोई भी कर्मचारी सक्षम प्राधिकारी द्वारा जारी किये गये सामान्य या विशेष आदेशों या सद्भावना पूर्वक अपने कर्त्तव्यों के पालन की स्थिति को छोड़ अन्यथा स्थिति में प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से किसी भी अन्य कर्मचारी या किसी अन्य व्यक्ति को मंडल के किसी भी दस्तावेज या मामले की संसूचना या कोई भी जानकारी नही देगा।

2. कोई कर्मचारी राजनीति में या किन्हीं भी राजनीतिक प्रदर्शनों या आंदोलनों या हड़तालो में सकिय भाग नही लेगा या नगरपालिका, पंचायत, जिला, मंडल, विधानसभा या लोकसभा या किसी भी स्थानीय निकाय या साम्प्रदायिक निकाय या निकायों के सदस्य के रूप में चुनाव नहीं लड़ेगा।

3. कोई भी कर्मचारी किसी भी राजनीतिक दल, या साम्प्रदायिक संगठन या किसी भी अन्य संगठन या दल, जिस पर शासन ने पाबन्दी लगा दी हो, से सम्बध्द नही होगा या उसका सदस्य या कार्यकर्ता नही होगा।

4. यदि कोई भी ऐसा प्रश्न उपस्थिति हो कि क्या कोई भी आंदोलन या गतिविधि इस उपविधि के क्षेत्रान्तर्गत आती है या नही, तो उस पर मंडल का निर्णय अंतिम होगा।

**(34)** **रेडियो, टेलीविजन तथा समाचार पत्रों से संबंधः–**

1. कोई भी कर्मचारी रेडियो, टेलीविजन प्रसारण या किसी भी प्रकाशित दस्तावेजो या समाचार पत्रों के माध्यम से या सार्वजनिक उद्‌गार में ऐसा तथ्यात्मक बयान या राय नहीं देगा जिससे मंडल, उसके प्रबंधक वर्ग की प्रतिष्ठा गिरे या जिससे मंडल की छवि धूमिल हों या जो मंडल को परेशानी में डालने वाली हो।

2. कोई भी कर्मचारी सक्षम–प्राधिकारी की पूर्व मंजूरी की स्थिति को छोड़ अन्यथा स्थिति में:–
   क. पूर्णतः या अंशतः किसी भी समाचार पत्र या अन्य नियतकालिक प्रकाशनों के मुद्रण या प्रबंध का संचालन नहीं करेगा या उसमें भाग नहीं लेगा।

   ख. मंडल के ग्राहक से, किसी प्रयोजन के लिए किसी निधि की सहायतार्थ कोई अंशदान की न तो मांग करेगा और न ही स्वीकार करेगा।

(35) **निजी व्यापार या रोजगारः–**

1. कोई भी कर्मचारी, सक्षम प्राधिकारी की पूर्व अनुमति के बिना, प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से कोई व्यापार या व्यवसाय नही करेगा या कोई नियोजन या पद स्वीकार नहीं करेगा चाहें वह वैतनिक हो या अवैतनिक।

2. कोई भी कर्मचारी सक्षम प्राधिकारी की पूर्व अनुमति के बिना किसी अशासकीय या सार्वजनिक निकाय में या किसी अशासकीय व्यक्ति के यहां अंशकालिक रूप से कार्य नहीं करेगा अथवा उसके संबंध में कोई शुल्क नहीं लेगा और यह अनुमति तभी दी जाएगी जबकि सक्षम प्राधिकारी का इस बात से समाधान हो जाए कि उस कार्य से उसके शासकीय कार्यो तथा जिम्मेदारियों में किसी प्रकार के हस्तक्षेप की कोई संभावना नहीं है, तथा उससे कोई बाधा नहीं पड़ेगी ।

(36) **भेंटः–** कोई भी कर्मचारी सक्षम प्राधिकारी की पूर्व मंजूरी के बिना, मंडल के ग्राहक से, या अधीनस्थ कर्मचारी से कोई उपहार या भेंट नही मांगेगा और न ही स्वीकार करेगा न ही अपनी पत्नी या आश्रितों या परिवार के किसी सदस्य को लेने की अनुमति ही देगा।

(37) **आर्थिक दायित्वः–**

1. किसी दलाल या साहूकार या किसी अधीनस्थ कर्मचारी या मंडल के किसी अन्य पदाधिकारी अथवा किसी फर्म या किसी व्यक्ति से जिसका मंडल से कारोबार चलता हो, से कोई रकम उधार नही लेगा/अथवा अपने को अन्यथा रूप से आर्थिक दायित्व के अधीन नहीं रखेगा।

2. स्क्रिप्टों के मामले में पूर्ण लागत को पूरा करने तथा बिक्री के मामले में सुपुर्दगी के लिए निधियों के बिना किसी भी प्रकार के स्टॉक, हिस्सों तथा प्रतिभूतियों को न तो खरीदेगा और न बेचेगा, परन्तु यह कि इस नियम में दी गई किसी बात से यह नहीं माना जाएगा कि वह किसी कर्मचारी को, ऐसी प्रतिभूति में जो वहां खरीदना चाहता हो, अपनी निधियों के वास्तविक विनियोजन से रोकती है।

(38) **सम्पत्तियों, निधियों आदि की देखभालः–** कोई भी कर्मचारी ऐसी समस्त चल या अचल सम्पत्ति, नगदी निधियों अभिलेखों तथा दस्तावेजों की समुचित देखभाल करेगा, जिसका पर्यवेक्षण तथा नियंत्रण उसे स्पष्ट रूप से या सन्निहित रूप से सौंपा गया हो।

(39) **हानि या क्षति पहुंचानाः–** कोई भी कर्मचारी मंडल के हितों को क्षति पहुचाने वाले कार्य नहीं करेगा और किसी भी प्रकार से प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से मंडल की चल या अचल सम्पत्ति को आर्थिक हानि या क्षति नही पहुंचाएगा।

(40) **आर्थिक स्थिति का विवरणः–** ऐसा कोई भी कर्मचारी जो कर्जदार हो जाए, तुरन्त ही सक्षम प्राधिकारी को अपने कर्ज की सीमा का एक विवरण प्रस्तुत करेगा और उन उपायों का उल्लेख करेगा जो वह कर्ज पटाने के लिए कर रहा हो। ऐसा कर्मचारी जब तक वह कर्ज मुक्त न हो जाए, अपनी आर्थिक स्थिति का अर्धवार्षिक विवरण प्रस्तुत करता रहेगा। इस नियम के प्रयोजन के लिए किसी भी कर्मचारी को उस स्थिति में ऋणग्रस्त माना जाएगा जबकि वह उन वित्तीय दायित्व को, जिन्हें भुगतान करने का समय आ गया हो, अपने स्वयं के साधनों से भुगतान करने में असमर्थ हो। ऐसा कोई भी कर्मचारी जो इस नियम का पालन न करें, या अपनी स्थिति का गलत विवरण दे तथा अपने कर्ज को भुगतान न कर पाए, उसे सेवा से बर्खास्त किया जा सकेगा।

**(41) अचल सम्पत्ति की खरीद, अर्जनः—**

1. कोई भी कर्मचारी, सक्षम प्राधिकारी की पूर्वानुमति के बिना अपने स्वंय के नाम से या अपने परिवार के किसी सदस्य के नाम से पट्टे बंधक विकय, उपहार द्वारा या अन्यथा रूप से किसी अचल सम्पत्ति को अर्जित नहीं कर सकेगा या ठिकाने नहीं लगा सकेगा।

2. यदि कोई भी कर्मचारी 25 हजार रूपये से अधिक मूल्य की चल सम्पत्ति की खरीदी, बिक्री या अन्यथा रूप में लेन—देन करें, तो वह ऐसे लेन—देन की सूचना तुरन्त ही सक्षम प्राधिकारी को देगा। परन्तु यह कि कोई भी कर्मचारी किसी अनुमोदित विक्रेता या प्रतिष्ठित एजेंट के माध्यम से किए गए लेन—देन या सक्षम प्राधिकारी की पूर्व अनुमति से किए लेन—देन को छोड़, ऐसा कोई लेन—देन नहीं करेगा।

3. प्रत्येक कर्मचारी अपनी प्रथम नियुक्ति पर तथा उसके पश्चात प्रतिवर्ष पहली जनवरी को अपने स्वामित्व की, अर्जित या उत्तराधिकार के रूप में प्राप्त की गई या उसके नाम पर या उसके परिवार के किसी सदस्य के नाम पर या उसकी ओर से किसी अन्य व्यक्ति के नाम पर पट्टे पर, बंधक के रूप में उसके द्वारा धारित समस्त अचल सम्पत्ति का विवरण ऐसे फार्म में प्रस्तुत करेगा जो सक्षम प्राधिकारी इस संबंध में विनिर्दिष्ट करें, अथवा विनिर्देशन के अभाव में सामान्य प्रशासन के द्वारा निर्धारित फार्म में प्रस्तुत करें।

**(42) अपेक्षित जानकारी तथा दस्तावेज प्रस्तुत करनाः—** प्रत्येक कर्मचारी ऐसी जानकारी दस्तावेज तथा विवरण प्रस्तुत करेगा जिन्हें प्रस्तुत करने के लिए उसे कहा जाए। ऐसी समस्त जानकारी, विवरण तथा दस्तावेज सत्यतापूर्वक तथा सही—सही प्रस्तुत किए जाएंगे।

**(43) कदाचरणः—** कदाचरण अभिव्यक्ति में कर्मचारी के निम्नलिखित कृत्य तथा चूकें भी शामिल होंगीः—

1. मंडल की या उसके ग्राहकों के व्यवसाय सम्पत्ति या कारोबार के प्रबंध के दौरान चोरी, कपट या बेईमानी, दुर्विनियोग या गबन करना या सम्पत्तियों की या कारोबार के प्रबंध की अनदेखी करना या करने का प्रयास करना या कराना या कराने का प्रयास करना।

2. मंडल या उसके किसी ग्राहक की सम्पत्ति को जान बूझकर क्षति पहुंचाना या क्षति या हानि पहुंचाने का प्रयास करना।

3. नैतिक पतन से सम्बंद्ध किसी दाण्डिक अपराध के लिए किसी न्यायालय द्वारा दोष सिद्ध होना।

4. मंडल के कार्यो के संबंध में जानकारी या अप्राधिकृत प्रगटीकरण या रहस्योद्घाटन या प्रगटीकरण या रहस्योद्घाटन का कोई प्रयास करना तथा ऐसा प्रगटीकरण या रहस्योद्घाटन जिससे मंडल अथवा उसके किसी घटक के हितों पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ता हो।

5. रिश्वत या अवैध परितोषण देना या लेना या देने या लेने का प्रयास करना।

6. केन्द्रीय अथवा राज्य विधान मंडल या नगरपालिका, स्थानीय निकायों या मंडलों या पंचायतों या निगम या किसी साम्प्रदायिक संगठन या शासन द्वारा गठित किसी संस्था के किसी निर्वाचन में भाग लेना या उसका प्रचार करना या अन्यथा हस्तक्षेप करना या अपने प्रभाव का उपयोग करना।

7. मंडल के परिसर पर या उसके भीतर शराब पीना या झगड़ा करना या अनुचित अभद्र व्यवहार करना अथवा मंडल के परिसर के बाहर ऐसा व्यवहार करना, जिससे मंडल की प्रतिष्ठा को प्रतिकूल प्रभाव पड़ने की संभावना हो या मंडल के अनुशासन के विरूद्व कोई कार्य करना।

8. कार्य संपादन में जान—बूझकर विलंब करना या कार्य करने में अक्षमता बरतना या उसके लिए प्रेरित करना या उकसाना।

9. व्यक्तिगत रूप में या संगठित रूप में या अन्य लोगो के साथ मिलकर किसी हड़ताल या काम बन्दी को शुरू करना, या शुरू करवाना, या 3 से अधिक लोगों के साथ मिलकर जारी रखना या

उसमें सम्मिलित होना अथवा किसी हड़ताल या काम–बंदी के लिए प्रेरित करना या उकसाना या उसे बढ़ावा देने के लिए कार्य करना।

10. मंडल की सम्पत्ति की अप्राधिकृत बिक्री, या उपयोग या ठिकाने लगाना।

11. मंडल की नगद रकम भंडार (स्टोर) तथा सम्पति का झूठा, गलत हिसाब रखना।

12. कार्य की उपेक्षा करने का अभ्यस्त होना, या किसी कार्य में पूर्ण उपेक्षा बरतना या जान –बूझकर कोई कार्य उचित रूप से न करना।

13. जुआ खेलना या शर्त लगाना या जुए खेलने या शर्त लगाने के प्रयास करना।

14. स्टॉक हिस्सों, प्रतिभूतियों या अन्य वस्तुओं के संबंध में सट्टा लगाना चाहे वह अपने नाम से हो या किसी अन्य व्यक्ति के नाम से।

15. प्रबंध संचालक तथा उसकी अनुपस्थिति में उसके आसन्न अधीनस्थ प्रशासनिक या कार्यपालक प्रमुख की पूर्वानुमति के बिना मंडल के परिसर में कोई बैठक करना या करने के प्रयास करना या उसमें उपस्थित होना।

16. कोई ऐसा कार्य करना जो मंडल या शासन के हितों के लिए हानिकर या हितों के प्रतिकूल हो।

17. किसी अन्य व्यापार या व्यवसाय में लगना।

18. मंडल की अनुमति के बिना किसी परीक्षा में बैठना या किसी महाविद्यालय, विश्वविद्यालय या शाला में प्रवेश लेना।

19. मंडल द्वारा तामील किए जाने वाले किसी आरोप पत्र, आदेश, सूचना या कोई अन्य पत्र लेने से इंकार करना या उसे लेने में टाल मटोल करना।

20. किसी विधि के अधीन अनुमत स्थिति को छोड़ मंडल की अनुमति के बिना मंडल के परिसर में श्रमिक संघ की सदस्यता के लिए प्रचार करना और संघ की देय राशि वसूल करना।

21. मंडल द्वारा निर्धारित मुख्यालय पर नहीं रहना।

22. मंडल के कार्य के घंटों के दौरान सोना।

23. अपनी ऋणग्रस्तता को प्रकट नहीं करना या उसके बारे में कोई झूठा बयान देना।

24. प्रथम नियुक्ति के समय या बाद में जब मांगा जाए, सम्पत्ति का विवरण प्रस्तुत नही करना।

25. किन्हीं ऐसे परचों पाम्पलेटों या पोस्टरों का वितरण या प्रदर्शन करना या किसी ऐसी सामग्री का चिह्नों या लेखन या अन्य दृश्य चित्रणों के माध्यम से प्रदर्शन करवाना जो मंडल के कार्यो या कारोबार के लिए हानिकर हो।

26. झूठे बिलों या राशि के लिए दावा करना या प्रस्तुत करना।

27. काम बंद होने के समय से पूर्व बिना अनुमति चले जाना।

28. मंडल के अभिलेखों में जान–बूझकर या गलत तरीके से हस्तक्षेप या अनाधिकृत परिवर्तन करना।

29. मंडल के परिसरों में बाधा (न्यूसेंस) उपस्थित करना और अन्य साथी सदस्यों को परेशान करना।

30. शारीरिक या वस्त्र संबंधी शिष्टता या स्वच्छता की सामान्य अपेक्षाओं की अवहेलना करना।

31. कार्य के घंटो के दौरान इधर–उधर घूमना, आलस्य करना या समय बर्बाद करना या कार्यालय प्रमुख की अनुमति के बिना काम के प्राधिकृत घंटो के पहले या बाद में अप्राधिकृत रूप से कार्यालय में रूकना।

32. मंडल के औजारो या मशीनों से या उनके बिना कोई निजी या व्यक्तिगत कार्य करना और मंडल की संपत्ति का दुरूपयोग करना।

33. अधिकारियों, सहकर्मियों, घटको के प्रति उचित सम्मान या शिष्टता प्रदर्शित न करना या ध्यान न देना और कर्तव्य के दौरान अशिष्टि या असंतोषजनक व्यवहार करना।

34. कर्तव्य के घंटों के दौरान कर्तव्य पर अप्राधिकृत रूप से विलंब से आना या अप्राधिकृत रूप से अनुपस्थित रहना।

35. गलत जानकारी या दस्तावेज प्रस्तुत करना।

36. वरिष्ठ प्राधिकारियों की अनुदेशों या आदेशों की जान–बूझकर अवज्ञा करना।

**(44) शास्तियां:–** किसी भी कर्मचारी पर समुचित और पर्याप्त कारणों से तथा इसमें इसके पश्चात् उपबंधित किए अनुसार निम्नलिखित शास्तियां अधिरोपित की जा सकेगी, अर्थात–

**गौण शास्तियां:–**

1. परिनिन्दा,
2. संचयी प्रभाव से या के बिना एक या अधिक वेनतवृद्धियां रोकना,
3. उसके द्वारा मंडल को पहुंचाई गई किसी आर्थिक हानि की संपूर्ण या आंशिक रकम वेतन, प्रतिभूति या प्रतिभूतिवों से वसूल करना।
4. जुर्माना जो एक वर्ष में पांच सौ रूपये से अधिक नहीं होगा।

**प्रमुख शास्तियां:–**

5. उच्च पद पर पदोंन्नति रोक देना,
6. पदावनत करना, जिसमें श्रेणी के निम्न पद पर या निम्न समय–वेतनमान में या समय–वेतनमान में निम्न प्रक्रम पर पदावनत करना शामिल होगा।
7. सेवा से हटाना या सेवा मुक्त करना या बर्खास्त करना केवल उस स्थिति को छोड़ जब ऐसा अधिवार्षिकी या सेवानिवृत्ति से संबंधित उपबंधों के अनुसार किया जाए।
8. सेवा से बर्खास्तगी।

परन्तु किसी कर्मचारी को ऐसी श्रेणी या पद के नीचे पदावनत नहीं किया जाएगा जिस पर उसे सेवा में उसके प्रवेश के समय नियुक्त किया गया था।

**(45) अनुशासकीय प्राधिकारी:–**

1. मंडल या नियुक्ति प्राधिकारी किसी कर्मचारी पर उपविधि–44 में उल्लेखित कोई भी शास्ति लगा सकेगा।

2. उप–उपविधि (3) के उपबंध के अध्याधीन उपविधि–44 में उल्लेखित कोई भी शास्ति नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा या मंडल के सामान्य या विशेष आदेश द्वारा इस संबंध में शक्ति प्राप्त किसी अन्य प्राधिकारी द्वारा लगाई जा सकेगी।

3. उपविधि–44 में उल्लेखित कोई शास्ति नियुक्ति प्राधिकारी के अधीनस्थ किसी प्राधिकारी द्वारा लगाई नही जाएगी।

(46) **गौण शास्तियों की प्रक्रियाः—** गौण शास्तियों के मामले में सक्षम प्राधिकारी या उसके द्वारा प्राधिकृत कोई अन्य प्राधिकारी किसी कर्मचारी को तथ्यों के विवरण के साथ आरोप पत्र देगा जिसमें कदाचरण या आरोपों या अभिकथनों का स्पष्ट उल्लेख रहेगा और साथ ही उसके विरूद्व प्रकट होने वाली परिस्थितियों का भी उल्लेख रहेगा तथा उससे स्पष्टीकरण मांगा जायेगा। कर्मचारी को सात दिन के भीतर अपने स्पष्टीकरण प्रस्तुत करने का अवसर दिया जाएगा।

स्पष्टीकरण प्राप्त होने पर सक्षम प्राधिकारी परिस्थितियों पर विचार करने के बाद यदि आवश्यक लगे तो जांच कर सकेगा या किसी ऐसे अधिकारी से और ऐसे तरीके से, जो वह उचित समझे जांच करवा सकेगा और तत्पश्चात दंड का आदेश पारित कर सकेगा।

(47) **प्रमुख शास्तियों लगाने की प्रक्रियाः—**

1. किसी कर्मचारी पर उपविधि—44 के खंड (पांच) से (आठ) तक में उल्लेखित कोई प्रमुख शास्ति का आदेश तब तक पारित नहीं किया जाएगा जब तक कि उसे आधारों की लिखित सूचना न दे दी गई हो जिन पर कोई कार्यवाही करना प्रस्तावित हो और जब तक कि उसे अपना बचाव करने का पर्याप्त अवसर न दे दिया गया हो।

2. उन आधारों को जिन पर कार्यवाही करना प्रस्तावित है, निश्चित आरोप विवरण या आरोपों के रूप में लिखा जाएगा जो उन अभिकथनों के विवरण के साथ जिन पर प्रत्येक आरोप आधारित है, कर्मचारी को भेजा जाएगा तथा ऐसी किन्ही परिस्थितियों की भी सूचना दी जाएगी, जिन पर मामले पर आदेश पारित करते समय विचार करना प्रस्तावित है।

3. कर्मचारी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विनिर्दिष्ट समय के भीतर अपने बचाव में लिखित बयान प्रस्तुत करने को कहा जाएगा जिसमें उसे यह उल्लेख करना होगा कि क्या वह व्यक्तिगत सुनवाई का इच्छुक है, और गवाह प्रस्तुत करना चाहता हो।

4. आरोपित कर्मचारी अपना लिखित बयान तैयार करने के प्रयोजन के लिए अभिलेख देखने के लिए निवेदन कर सकेगा।

   परन्तु नियुक्ति प्राधिकारी अभिलेखित किए जाने वाले कारणों के आधार पर उस अभिलेख देखने की अनुमति देने से इंकार कर सकेगा, यदि उसकी राय में ऐसे अभिलेख मामले से पूर्णतःसंगत न हो या लोक हित में या मंडल के हित में उसे अभिलेख देखने की अनुमति देना वांछनीय न हो।

5. आरोपित कर्मचारी जांच की कार्यवाही के दौरान उपस्थित रहेगा यदि वह उपस्थित नहीं रहता है। तो जांच एक—पक्षीय आधार पर की जाएगी।

6. खंड (3) के अनुसार लिखित बयान प्राप्त होने के बाद या विनिर्दिष्ट समय के भीतर ऐसा बयान प्राप्त न होने पर नियुक्ति प्राधिकारी, यदि वह आवश्यक समझे, इसमें इसके पश्चात् उपबंधित किए अनुसार, आरोपों की जांच करने के लिए एक जांच अधिकारी नियुक्त कर सकेगा।

7. यदि कर्मचारी व्यक्तिगत रूप से सुनवाई का इच्छुक हो तो उसे इस प्रकार सुना जा सकेगा यदि वह चाहे कि मौखिक जांच की जाए या नियुक्ति प्राधिकारी ऐसा निर्देश देता है, तो जांच अधिकारी द्वारा ऐसी जांच की जा सकेगी। ऐसी जांच के दौरान स्वीकार न किए गए अभिकथनों के बारे में साक्ष्य को सुना जा सकेगा और आरोपित कर्मचारी को उस साक्षी या साक्षियों का प्रति—परीक्षण करने का हक होगा जो व्यक्तिगत रूप से साक्ष्य देते है, और उसे ऐसे साक्षी या साक्षियों को बुलाने का हक होगा जिन्हें वह चाहे।

   परतु जांच अधिकारी, अभिलिखित किए जाने वाले कारणों के आधार पर ऐसे साक्षी को बुलाने से इंकार कर सकेगा जिसका साक्ष्य, जांच अधिकारी की राय में संगत सारभूत न हो।

8. जांच समाप्त होने पर आरोपों की जांच करने वाला प्राधिकारी जांच प्रतिवेदन तैयार करेगा, प्रत्येक आरोप पर उसके कारणों सहित अपना निष्कर्ष अभिलिखित करेगा। यदि ऐसे प्राधिकारी की राय में

मूलतः लगाए गए आरोपों से भिन्न आरोप जांच की कार्यवाही में साबित हो तो वह ऐसे आरोपों पर अपने निष्कर्ष अभिलिखित कर सकेगा।

परतु ऐसे आरोपों पर निष्कर्ष तब तक अभिलिखित नही किए जाएगें तब तक कि आरोपित कर्मचारी ने उन्हें स्थापित करने वाले तथ्यों को स्वीकार न कर लिया हो या उसे उनके विरूद्व अपना बचाव करने का अवसर न दे दिया गया हो।

9. **जांच के अभिलेख में निम्नलिखित शामिल होगाः–**
   1. कर्मचारी के विरूद्व लगाए गए आरोप और उप–उपविधि–(2) के अधीन उसे दिया गया अभिकथनों का विवरण।
   2. बचाव में उसका लिखित बयान यदि कोई हो।
   3. जांच के दौरान अभिलिखित साक्ष्य।
   4 मंडल द्वारा दिये गये आदेश यदि कोई हो और जांच के संबंध में जांच करने वाले प्राधिकारी का प्रतिवेदन और,
   5 एक प्रतिवेदन जिसमें प्रत्येक आरोप के बारे में निष्कर्ष और उसके कारण दिए जाएंगे।

10. नियुक्ति प्राधिकारी जांच के अभिलेख पर विचार करेगा और यह विनिश्चय करेगा कि जांच अधिकारी के कौन से निष्कर्षो को वह स्वीकार करें।

11. यदि नियुक्ति प्राधिकारी अभिलिखित या स्वीकृत निष्कर्षो को ध्यान में रखते हुए उपविधि–44 के खंड (पांच) से (आठ) तक में उल्लेखित शास्तियों में से कोई शास्ति लगाने के संबंध में अंतिम निश्चय पर पहुंचता है, तो वहः–
   **क.** संबंधित कर्मचारी को ऐसे निष्कर्षो के विवरण सहित जांच–प्रतिवेदन की एक प्रति देगा, और
   **ख.** उसे कारण बताओं नोटिस देना होगा, जिसमें उसके संबंध में की जाने वाली प्रस्तावित कार्यवाही का उल्लेख रहेगा और उससे यह कहा जाएगा कि वह निर्दिष्ट समय के भीतर ऐसा अभ्यावेदन प्रस्तुत करें, जो वह प्रस्तावित कार्यवाही के विरूद्व प्रस्तुत करना चाहे।

12. नियुक्ति प्राधिकारी, अभिलिखित या उसके द्वारा स्वीकृत निष्कर्षो पर और उप–उपविधि–(11) के अधीन कर्मचारी द्वारा प्रस्तुत किए गए अभ्यावेदन यदि उसे कोई हो उस पर विचार करने पर यह निश्चय करेगा कि उस पर कौन सी शास्ति यदि कोई हो लगाई जाए, और मामले पर उपयुक्त आदेश पारित और इस प्रकार पारित आदेश संबंधित कर्मचारी को संसूचित किए जाएगें।

**(48) कतिपय मामलों में विशेष उपबंधः–** यदि कर्मचारी पर ऐसे आचरण के आधार पर शास्ति लगाई जाती है, जिसके फलस्वरूप दाण्डिक आरोप पर उसकी दोषसिद्वि हुई हो तो ऐसे मामले में उपविधि 45 और 46 के उपबंध लागु नहीं होंगें या यदि नियुक्ति प्राधिकारी का उसके द्वारा अभिलिखित किए जाने वाले कारणों के आधार पर इस बात से समाधन हो जाता हैं कि इन उपविधियों में उपबंधित तरीके से जांच प्रारभं करना व्यावहारिक रूप में उचित नही हैं, तो नियुक्ति–प्राधिकारी, मामले पर विचार करने के बाद, उस पर ऐसे आदेश पारित कर सकेगा जो वह उचित समझे।

**(49) सामान्य कार्यवाहीः–** यदि किसी मामले से दो या अधिक कर्मचारी संबंधित हो, तो मंडल या ऐसे सभी कर्मचारी पर सेवा से बर्खास्तगी की शास्ति लगाने के लिए सक्षम कोई अन्य प्राधिकारी ऐसा आदेश दे सकेगा, जिसमें यह निर्देश होगा कि सभी कर्मचारियों के विरूद्व अनुशासनिक कार्यवाही सामान्य कार्यवाही के रूप में की जाए।

**(50) पुर्नविलोकनः–** सक्षम प्राधिकारी स्वप्रेरणा से या उसे दिए गए अभ्यावेदन पर स्वयं द्वारा पारित आदेश का पुर्नविलोकन कर सकेगा और आदेश में परिवर्तन या संशोधन कर सकेगा बशर्ते कि परिस्थितियों द्वारा ऐसा करना अपेक्षित हो और यथोचित रूप में यह प्रतीत हो कि संबंधित कर्मचारी के प्रति भारी अन्याय हुआ है।

परंतु सक्षम प्राधिकारी, आदेश पारित करने की तारीख से 180 दिन की अवधि बीत जाने के बाद अपने स्वयं के आदेश का पुर्नविलोकन नहीं करेगा।

(51) **अनुशासनिक कार्यवाहियों के विचाराधीन रहने तक निलम्बनः–** किसी कर्मचारी को नियुक्ति–प्राधिकारी द्वारा कार्यवाही या जांच या न्यायिक–जांच की समाप्ति तक निम्नलिखित स्थितियों में निलम्बन में रखा जा सकेगा।

क. यदि उसके विरूद्व अनुशासनिक कार्यवाहियां अपेक्षित हो या विचाराधीन हो या

ख. यदि उसके विरूद्व दाण्डिक आरोप के संबंध में कोई मामला विचाराधीन हो और यदि आरोप मंडल के कर्मचारी के रूप में उसके कर्तव्यों से संबंधित हो या उसे मंडल में उसके कर्तव्यों के निष्पादन में उलझन में डालने की संभावना हो या नैतिक पतन अन्तर्निहित हो।

(52) **निलंबन के दौरान निर्वाह भत्ताः–**

1. निलंबन किया गया कर्मचारी ऐसी दर पर जो कि निलंबन की तारीख के तत्काल पूर्व उसके द्वारा आहरित महंगाई भत्ते, और अन्य भत्ते सहित उसके कुल वेतन के आधे से अधिक नहीं होगी, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्राधिकृत किया जाए, निर्वाह भत्ता आहरित करेगा। जहां निलंबन की अवधि के बाद दण्ड न दिया जाए, वहां निलबंन की अवधि तथा उसका वेतन ऐसी रीति से विनियमित होगा, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा निर्णीत किया जाए। जहां उसके बाद दण्ड दिया जाए वहां निलंबनाधीन व्यतीत की गई अवधि भी ऐसी रीति से विनियमित होगी जैसी नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा निर्णीत की जाए।

2. निलंबन की अवधि के दौरान कर्मचारी किसी भी प्रकार का कोई अन्य नियोजन ग्रहण नहीं करेगा। निलंबनाधीन कर्मचारी अपनी पद स्थापना के स्थान पर और निलंबन की अवधि के दौरान उसके मुख्यालय में परिवर्तन होने के मामले में मण्डल की ऐसी इकाई या ऐसे कार्यालय में नियमित रूप से उपस्थित होगा, जिसमें वह पदस्थ हो या जिसमें वह संलग्न हो।

(53) **अपील का अधिकारः–** कोई भी कर्मचारी उस पर उपविधि–44 में विनिर्दिष्ट कोई भी शास्ति लगाने वाले प्राधिकारी द्वारा पारित आदेश के विरूद्ध इसमें इसके पश्चात् उपबंधित रीति से अपील करने का हकदार होगा।

(54) **अपील का स्वरूप और उसकी विषय वस्तुः–**

1. अपील करने वाला प्रत्येक कर्मचारी ऐसा अपने स्वयं के नाम से करेगा।

2. वह अंग्रेजी या हिन्दी भाषा में लिखी होगी।

3. वह विनम्र और आदरयुक्त भाषा में लिखी गई होगी और वह आवश्यक पुनरावृत्ति या शब्दों के आडम्बर से मुक्त रहेगी।

4. उसमें वे सभी सारभूत कथन तथा तर्क होंगे जिन पर निर्भर रहा गया हो तथा वह स्वयं में पूर्ण होगी।

5. उसमें चाही गई राहत का उल्लेख होगा।

6. वह उस प्राधिकारी के माध्यम से प्रस्तुत की जाएगी, जिसने वह आदेश पारित किया, जिसके विरूद्ध अपील की गई हो।

(55) **अपील पर विचारः–** ऊपर उपविधि–44 में विनिर्दिष्ट कोई भी शास्ति लगाने वाले आदेश के विरूद्ध अपील किए जाने के मामले में अपीलीय प्राधिकारी इस बात पर विचार करेगा कि–

क. क्या वे तथ्य साबित हुए हैं, जिन पर आदेश आधारित था,

ख. क्या साबित तथ्य कार्यवाही करने का पर्याप्त आधार प्रदान करते हैं, तथा

ग. क्या शास्ति अधिक या अपर्याप्त है और इस प्रकार विचार करने के बाद ऐसा आदेश पारित करेगा, जैसा वह उचित समझे।

(56) **अपील में आदेशों का क्रियान्वयनः–** वह प्राधिकारी, जिसके आदेश के विरूद्ध अपील की गई हो, इन उपविधियों के अधीन अपीलीय प्राधिकारी द्वारा दिये गए किसी भी आदेश को प्रभावी करेगा।

(57) **अपील के लिए परिसीमाः–** यदि कोई अपील, जिस आदेश के विरूद्ध अपील की गई हो, उसकी प्रति सौपें जाने की तारीख से पैंतालीस दिन की अवधि के भीतर नहीं की जाती है, तो अपील कालबाधित हो जाएगी।

परन्तु यह कि यदि अपीलीय प्राधिकारी को इस बात का समाधान हो कि अपीलकर्ता के पास समय पर अपील न करने का पर्याप्त कारण था, तो वह उक्त अवधि की समाप्ति के बाद भी अपील स्वीकार कर सकेगा।

(58) **अपीलीय प्राधिकारीः–** अस्थायी कर्मचारी को छोड़, कोई भी कर्मचारी जिसमें ऐसा कर्मचारी भी शामिल है, जो मण्डल की सेवा में न रह गया हो, परिनिन्दा, चेतावनी, जुर्माने चरित्रपंजी में प्रतिकूल प्रविष्टि को छोड़ उपनियम–44 की उपविधि–(एक) (दो) (तीन) तथा (चार) में विनिर्दिष्ट शस्तियों में से कोई भी शास्ति लगाने वाले आदेश के विरूद्ध निम्नलिखित प्राधिकारियों को अपील कर सकेगा–

**क.** यदि वह आदेश जिसके विरूद्ध अपील की गई हो, प्रबध संचालक के अधीनस्थ अधिकारी का हो, तो प्रबंध संचालक को।

**ख.** यदि वह आदेश, जिसके विरूद्ध अपील की गई हो, प्रबंध संचालक का हो, तो संचालक मण्डल को।

(59) **अपील कब रोक ली जा सकेगीः–**

**1.** कोई भी अपील अनुशासनिक प्राधिकारी द्वारा रोक ली जा सकेगी

**क.** यदि वह उपविधि–54 की उपेक्षाओं को पूरा न करती हो,

**ख.** यदि पढ़ी जा सकने योग्य न हो और समझी जा सकने योग्य न हो,

**ग.** यदि वह किसी ऐसे विषय से संबंधित हो जो कर्मचारी से व्यक्तिगत रूप से सरोकार न रखती हो,

**घ.** यदि वह उस अपील की पुनरावृत्ति हो, जो उस प्राधिकारी द्वारा, जिसे वह संबोधित हो, अस्वीकार कर दी गई हो और जो अनुशासनिक प्राधिकारी की राय में कोई ऐसे नए मुद्दों या ऐसी नई परिस्थितियों को प्रकट न करती हो, जो पुर्नविचार का आधार प्रदान करते हों/करती हों।

परन्तु यह कि जब कोई अपील इस खंड के अधीन रोक ली जाती है, तो संबंधित प्राधिकारी अपीलीय प्राधिकारी को उन आधारों का एक विवरण प्रस्तुत करेगा जिन पर अपील रोक ली गई हो।

**ड.** यदि वह किसी ऐसे प्राधिकारी को संबोधित हो, जिसे इन उपविधियों के अधीन कोई अपील न की जा सकती हो।

**2.** ऐसे प्रत्येक मामले में जिसमें कोई अपील रोक ली जाती है, अपील रोकने वाला प्राधिकारी आवेदक को अपील के रोक लिए जाने के तथ्य की और उसके रोके जाने के कारणों की जानकारी देगा।

**3.** जो अपील रोक न ली गई हो वह यथासंभव शीघ्र अनुशासनिक प्राधिकारी की टिप्पणियों के साथ अपीलीय प्राधिकारी को अग्रेषित कर दी जाएगी।

**4.** अपील रोक लेने वाले आदेश के विरूध्द कोई अपील नही की जा सकेगी।

(60) **अपीलों के निपटारे की प्रकियाः–**

**1.** कोई भी अपील प्रथम दृष्टि में खारिज की जा सकती है–

**क.** यदि वह उपविधि–54 के अनुसार प्रस्तुत न की गई हो।

ख. यदि इन उपविधियों के अधीन कोई अपील न की जा सकती हो।

ग. यदि वह विहित समय–सीमा के भीतर प्रस्तुत न की गई हो और विलंब के लिए युक्तियुक्त कारण न दर्शाया गया।

घ. यदि उसमें कोई ऐसे नये तथ्य या ऐसी नई परिस्थितियां न बताए गए हों/बताई गई हों, जो मामले के पुर्नविचार का आधार प्रदान करते हों/करती हों।

परन्तु यह कि ऐसे प्रत्येक मामले में जिसमें अपील खारिज कर ली जाती है, तो आवेदक को उसके खारिज किए जाने के तथ्य और कारणों की जानकारी दी जाएगी।

2. अपीलीय अधिकारी उस प्राधिकारी से जिसके आदेशो के विरूध्द अपील की गई हो, मामले के अभिलेख मांग सकेगा और मामले पर विचार करने के बाद उसे और भी जांच या निर्णय के लिए प्रतिप्रेषित (रिमांड) कर सकेगा या कोई भी ऐसा आदेश पारित कर सकेगा, जो न्यायोचित और उचित समझा जाए। परन्तु यह कि अधिरोपित शास्ति तब तक नही बढ़ाई जाएगी जब तक कि अपीलकर्ता को प्रस्तावित वृध्दि के विरूध्द कारण दर्शाने का अवसर न दिया जाए।

परन्तु यह भी कि किसी भी व्यक्ति पर प्रतिकूल प्रभाव डालने वाला आदेश तब तक पारित नही किया जाएगा, जब तक कि उसे सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर न प्रदान किया गया हो।

(61) **पुनरीक्षणः–** मंडल किसी भी समय, या तो स्वंय होकर या आदेश की तारीख से छः माह के भीतर संबंधित व्यक्ति द्वारा अभ्यावेदन किये जाने पर, इन उपविधियों के अधीन की गई किसी भी जांच के अभिलेख मंगा सकेगा और उनका परीक्षण कर सकेगा और मामले पर विचार करने के बाद ऐसे आदेश पारित कर सकेगा जो वह उचित समझे।

परन्तु यह कि कोई शास्ति लगाने वाला या उसे बढ़ाने वाला कोई भी आदेश तब तक नही दिया जाएगा जब तक कि संबंधित व्यक्ति को प्रस्तावित शास्ति या शास्ति बढ़ाए जाने के विरूध्द अभ्यावेदन प्रस्तुत करने का युक्तियुक्त अवसर न दिया गया हो।

## अध्याय – 4
## विविध

(62) **छुट्टी (अवकाश) :–** छुट्टी के संबंध में या भुनाने के लिए अर्जित छुट्टी के समर्पण के संबंध में कर्मचारी मण्डल के नियमों द्वारा शासित होगा।

(63) **यात्रा तथा दैनिक भत्ताः–** यात्रा भत्तें तथा दैनिक भत्तें के संबंध में कर्मचारी मण्डल के यात्रा भत्ता नियमों द्वारा शासित होगा।

(64) **चिकित्सा व्यय की प्रतिपूर्तिः–** किसी कर्मचारी द्वारा अपनी तथा अपने परिवार के सदस्यों की बीमारी के सिलसिले में चिकित्सीय परिचर्या तथा उपचार पर किए गए व्यय की स्वीकार्यता मण्डल के नियमों द्वारा शासित होगी।

(65) **मंहगाई भत्ताः–** मंहगाई भत्ते तथा अतिरिक्त महंगाई भत्ते की हकदारी और उनका दिया जाना मण्डल के कर्मचारियों के लिए विहित वेतनमानों के अनुरूपी वेतनमानों के संबंध में राज्य शासन द्वारा समय समय पर जारी किए गए या रूपांतरित (माडीफाइड) नियमों या अनुदेशों के अनुसार विनियमित होगा।

(66) **त्यौहार अग्रिम तथा अनाज अग्रिमः–** ये अग्रिम मण्डल द्वारा समय–समय पर जारी किए गए अनुदेशों के अनुसार विनियमित तथा स्वीकार्य होंगे।

(67) **सेवा अभिलेखः–**

क. नियुक्ति प्राधिकारी प्रत्येक कर्मचारी के संबंध में एक सेवा पुस्तक रखेगा। इस पुस्तक में समय–समय पर आकस्मिक छुट्टी को छोड़, अन्य प्रकार की छुट्टी, स्थानान्तरण, वार्षिक वेतन वृद्धियों, पदोंन्नतियों तथा दण्डों, यदि कोई हों, का अभिलेख रखा जाएगा। महाप्रबंधक (कार्मिक) या सचिव या प्राधिकृत कोई भी अधिकारी कर्मचारियों की सेवा पुस्तिकों की सुरक्षित अभिरक्षा के लिए उत्तरदायी होगा।

ख. प्रत्येक कर्मचारी की सेवा का सत्यापन प्रत्येक कैलेन्डर वर्ष के अंत में किया जाएगा और सेवा पुस्तक में उस आशय की प्रविष्टि की जाएगी, जिसे उस अधिकारी द्वारा उचित रूप से अभिप्रमाणित किया जाएगा, जो ऐसा करने के लिए प्राधिकृत हो।

ग. अर्जित छुट्टी तथा आकस्मिक छुट्टी मंजूर करने के लिए सक्षम अधिकारी द्वारा प्रत्येक कर्मचारी की अर्जित छुट्टी और आकस्मिक छुट्टी का लेखा अलग–अलग रखा जाएगा।

(68) **चरित्र पंजीः–**

1. प्रबंध संचालक द्वारा निर्धारित फार्म में प्रत्येक वित्तीय वर्ष के अन्त में प्रत्येक कर्मचारी की चरित्र पंजी रखी जाएगी।

2. चरित्र पंजी में लिखी गई कोई भी प्रतिकूल अभियुक्ति संबंधित कर्मचारी को एक माह के भीतर लिखित रूप में संसूचित की जाएगी।

3. सभी कर्मचारियों की चरित्र–पंजीयॉ सुरक्षित तथा समुचित अभिरक्षा में रखी जाएगी।

(69) **नगद प्रतिपूर्ति तथा व्यक्तिगत प्रतिभूतिः–** नगद रकम या भण्डार वस्तुओं या क्रय से संबंधित कर्मचारी को नगद या व्यक्तिगत प्रतिभूति या दोनों प्रकार की प्रतिभूतियों, जैसी कि मण्डल या प्रबंध संचालक द्वारा निश्चित किया जाए, प्रस्तुत करनी होगी।

(70) **अभ्यावेदनः–** किसी भी कर्मचारी द्वारा किए गए किसी भी अभ्यावेदन का निपटारा प्रबंध संचालक या नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा किया जाएगा। प्रबंध संचालक या नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अंतिम होगा।

(71) **निर्वचन एवं व्यावृत्ति :–**

1. इन नियमों के कोई भी प्रावधान अनुसूचित जाति/अनूसूचित जनजाति तथा अन्य पिछडें वर्गो के लिए राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये निर्देशों/आदेशों के अनुसार उपबन्ध किये जाने हेतु अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तो को प्रभावित नही करेगें।

2. छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल सेवा भर्ती एवं पदोन्नति नियम 2015 में जिन नियमों का उल्लेख नही है अथवा अस्पष्टता/विवाद की स्थिति में शासन के नियम लागू होगें।

3. छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल सेवा भर्ती एवं पदोन्नति नियम 2015 में यदि कोई विवाद उत्पन्न होता है, ऐसी स्थिति में शासन का निर्णय अंतिम होगा।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**संतोष कुमार मिश्र,** सचिव.

## परिशिष्ट "1" (अनुसूची कमांक –1)

### मुख्यालय

| स. क्र. | पदनाम | वेतनमान | वित्त विभाग द्वारा स्वीकृत पद | पदस्थापना |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| 01 | प्रबंध संचालक | ....... | 1 | अखिल भारतीय सेवाओं से प्रतिनियुक्ति पर। |
| 02 | महाप्रबंधक | 37400–67000 + ग्रेड वेतन 8700 | 2 | पदोंन्नति से |
| 03 | उप महाप्रबंधक | 15600–39100 + ग्रेड वेतन 7600 | 2 | पदोंन्नति से |
| 04 | कार्यपालन. अभियंता | 15600–39100 + ग्रेड वेतन 6600 | 1 | पदोंन्नति से/ प्रतिनियुक्ति से |
| 05 | लेखा अधिकारी | 15600–39100 + ग्रेड वेतन 5400 | 1 | पदोंन्नति से |
| 06 | प्रशासकीय अधिकारी | 15600–39100 + ग्रेड वेतन 5400 | 1 | पदोंन्नति से |
| 07 | वरिष्ठ पर्यटन अधिकारी | 15600–39100 + ग्रेड वेतन 5400 | 1 | पदोंन्नति से |
| 08 | सहायक यंत्री | 15600–39100 + ग्रेड वेतन 5400 | 1 | पदोंन्नति से |
| 09 | सहायक अधीक्षक | 9300–34800 + ग्रेड वेतन 4300 | 1 | पदोंन्नति से |
| 10 | वरिष्ठ लेखापाल | 9300–34800 + ग्रेड वेतन 4300 | 1 | पदोंन्नति होने से साख्येत्तर पद समाप्त |
| 11 | उपयंत्री | 9300–34800 + ग्रेड वेतन 4200 | 3 | सीधी भर्ती |
| 12 | योजना सहायक | 9300–34800 + ग्रेड वेतन 4300 | 1 | पदोंन्नति से |
| 13 | वरिष्ठ स्टेनोग्राफर | 9300–34800 + ग्रेड वेतन 4300 | 1 | पदोंन्नति से |
| 14 | सहायक ग्रेड –1 | 5200–20200 + ग्रेड वेतन 2800 | 2 | पदोंन्नति से (पदोंन्नति होने से सांख्येत्तर का एक पद समाप्त) |
| 15 | सहायक ग्रेड –2 | 5200–20200 + ग्रेड वेतन 2400 | 2 | पदोंन्नति से |
| 16 | सहायक ग्रेड –3 | 5200–20200 + ग्रेड वेतन 1900 | 5 | सीधी भर्ती/पदोंन्नति से |
| 17 | वाहन चालक | 5200–20200 + ग्रेड वेतन 1900 | 1 | सीधी भर्ती से |
| 18 | वाहन चालक | 5200–20200 + ग्रेड वेतन 1900 | 3 | सीधी भर्ती से |
| 19 | कारपेन्टर | 5200–20200 + ग्रेड वेतन 1900 | 1 | साख्येत्तर पद |
| 20 | वरिष्ठ भृत्य | 4750–7440 + ग्रेड वेतन 1400 | 1 | पदोंन्नति से |
| 21 | भृत्य | 4750–7440 + ग्रेड वेतन 1300 | 5 | सीधी भर्ती से |
| 22 | स्वीपर | 4750–7440 + ग्रेड वेतन 1300 | 1 | सीधी भर्ती से |
| 23 | चौकीदार | कलेक्टर दर | 1 | सीधी भर्ती से |
| | | कुलः– | 39 पद | |

